# कवि-श्री माला

* तमिल *

कवि

सुब्रह्मण्य भारती

सम्पादक—अनुवादक

क म शिवराम शर्मा


राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# आमुख

हर्षका विषय है कि राष्ट्रभाषा-प्रचार-समिति, वर्धा अपने कार्य-कालके २५ वर्ष सन् १९६१ में पूरे कर रही है। इस उपलक्ष्यमें मनाये जानेवाले रजत-जयन्ती महोत्सवके अवसर पर सभी भारतीय भाषाओंके मान्य कवियोंका तथा उनके उत्कृष्ट काव्यका परिचय 'कवि-श्री माला' की पच्चीस पुस्तकोंमें हिन्दी गद्यानुवाद सहित प्रकाशित करनेकी योजनाके अन्तर्गत प्रस्तुत ग्रन्थ पाठकोंके सामने आ रहा है।

यद्यपि किसी भी भाषाके सर्वश्रेष्ठ काव्य-सर्जकका निर्णय करना एक कठिन कार्य है, फिर भी अपनी सीमाओंको ध्यानमें रखते हुए गण्यमान्य उन उन भाषाओंके विद्वानोंकी रायसे ही चुनावका कार्य सम्पन्न किया गया है।

प्रत्येक पुस्तकके आरम्भमें जिस भाषाके कविकी रचनाओंका चयन किया गया है उस भाषाके साहित्यका परिचय और कवि विशेषका परिचय दिया गया है। जिस भाषाके दो कवियोंका चुनाव किया गया है उनका चुनाव करते समय सन् १९२० से पूर्वका साहित्य और १९२० से बादका साहित्य—इस तरहकी एक विभाजन रेखा ध्यानमें रखी गई है। इसका कारण यह है कि लगभग सन् १९०० के पूर्वके तथा १९२० के बादके साहित्यमें प्रवाहित विचार-धारामें एक विशेष प्रकारका अलगाव-सा पाया जाता है।

श्री क. म. शिवरामजी शर्माने प्रस्तुत पुस्तकमें संकलित साहित्यको चुनने, उन्हें सम्पादित तथा अनूदित कर सभी सामग्रीको इस रूपमें प्रस्तुत करनेमें सहयोग दिया है। पुस्तकमें संकलित चित्रोंके प्राप्त करानेमें श्री आर. के. पद्मनाभनने भी अपना सहयोग दिया है। संग्रहकी आवरण सज्जामें बम्बई के श्री वही. एन. आडारकरजी (डीन, सर जे. जे. इन्स्टीट्यूट आफ अप्लाईड आर्ट, बम्बई) का उदार सहयोग मिला है, उसके लिये समिति उनकी आभारी है।

इसके अतिरिक्त छपाई तथा अन्यान्य दृष्टियोंसे भिन्न-भिन्न प्रत्यक्ष एवं अप्रत्यक्ष सहयोग मिला है, उनके प्रति भी समिति अपनी कृतज्ञता व्यक्त करती है।

आशा है प्रस्तुत संग्रह पाठकोंको रुचिकर एवं उपयोगी प्रतीत होगा।

मंत्री

राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, वर्धा

# अनुक्रमणिका



सुब्रह्मण्य भारती

[फोटो श्री आर. के पद्मनाभम्‌के सौजन्यसे प्राप्त]

# तमिल भाषा और उसका साहित्य

• • •

अनादि कालसे आसेतु हिमाचल प्रदेश एक राष्ट्र माना गया है। प्राचीन कालसे ही गंगाके साथ-साथ यमुना गोदावरी सरस्वती नर्मदा सिन्धु और कावेरीके नाम लिये जाते हैं काशीके साथ-साथ रामेश्वर, द्वारका और बद्रीनाथके नाम लिये जाते हैं। भारतवर्षकी यह विशेषता है कि इस राष्ट्रीय एकताके होते हुए भी विभिन्न भाषा-भाषी प्रदेशोंकी अपनी-अपनी विशिष्टता सदासे ही बनी रही। हमारे देशके हर भू-भागका रहन-सहन खान-पान या पहनावा ढंग ही अपना-अपना अलग रहा। भाषाकी भिन्नता सदा रही। विशेष रूपसे दक्षिणकी भाषाएँ उत्तरकी भाषाओंसे एकदम भिन्न रहीं। दक्षिणकी भाषाएँ द्रविड़ परिवारकी हैं। इस परिवारकी अब चार प्रमुख भाषाएँ तमिल तेलगु, कन्नड़ और मलयालम प्रचलित हैं। इन साहित्य सम्पन्न चार भाषाओंके अलावा अन्य कई बोलियाँ भी प्रचलित हैं।

यह कहना कठिन है कि द्रविड़ लोग भारतके आदिम निवासी थे या बाहरसे आए। कुछ लोगोंका विश्वास है कि वे भारतके आदिम निवासी थे कुछ अन्य लोगोंका विश्वास है कि भारतके पश्चिममें अब जहाँ अरब सागर है वहाँ एक बड़ा भू भाग था जो भारतको अफ्रीकासे जोड़ता था। उस समय हिमालय प्रदेशमें एक समुद्र था। एक बड़ा भूकंप हुआ जिसमें अफ्रीका और भारतको जोड़नेवाला भू-भाग तो बह

मग्न हो गया और हिमालय प्रदेशका समुद्र संसारका सर्वोन्नत पर्वत बन गया। अफ्रीका और भारतको जोड़नेवाले प्रदेशके निवासी भारतमें आ बसे और द्रविड़ कहलाए। कुछ लोगोंका यह विश्वास है कि द्रविड़ उत्तरकी ओरसे भारतमें आये। इन दोनों मतोंमें कौन-सा ठीक है, यह कहना कठिन है। पर इतना निश्चित है कि एक समय था जब द्रविड़ भारत भरमें व्याप्त थे।

द्रविड़ परिवारकी भाषाओंमें तमिल सबसे अधिक प्राचीन है और इसका साहित्य काफी सम्पन्न है। कई तमिलभाषियोंका कहना है कि यह भाषा संस्कृतसे भी अधिक प्राचीन है। पर इतना निश्चित है कि दोनों भाषाओंने एक दूसरेसे बहुत कुछ लिया तथा एक दूसरेको बहुत कुछ दिया। यद्यपि तमिल भाषाने भी संस्कृतसे बहुत कुछ लिया तो भी अन्य भाषाओंकी अपेक्षा उसपर संस्कृतका प्रभाव कम ही पड़ा।

तमिलकी प्राचीनतामें कोई सन्देह नहीं है। ऐसा माना जाता है कि इस भाषाके पिता शिवजी हैं। प्राचीन तमिल साहित्यके तीन " संघ-काल " माने जाते हैं। तमिल भाषाकी उन्नतिके लिए पहला संघ मदुरा नामक नगरमें स्थापित हुआ। इस संघकी स्थापनाकी कहानी यों है —अगस्त्य मुनि जब दक्षिणकी यात्रापर निकले तब शिवजीने उन्हें तमिल भाषा सिखाई। अगस्त्य मुनि ( दक्षिणमें ) मलय-प्रदेशमें जा पहुँचे और वहीं अपना आश्रम बनाकर रहने लगे। वहीं उन्होंने एक 'तमिल-अनुशीलन-समिति' स्थापित की। इस समितिके कार्यमें कई लोग उनकी सहायता करते थे। उन दिनों मदुरामें जो राजा राज्य करता था वह पाण्ड्य वंशका था। उसके कई दरबारी कवि अगस्त्यके निकट सम्पर्कमें रहते थे। एक बार इस पाण्ड्य राजाके मनमें यह विचार आया कि राजाका प्रोत्साहन पाकर भाषाकी उन्नतिका काम अधिक सफलताके साथ चल सकेगा। अगस्त्य मुनिको भी बात जँच गई। अनुशीलन समिति अब " संघ " नाम से मदुरा जा पहुँची। अगस्त्य भी वहीं जाकर रहने लगे। वह मदुरा नगर वर्तमान मदुरा नगरसे बहुत दूर दक्षिणमें था। पाण्ड्य राजाओंमेंसे एकके मनमें आया कि राजधानी समुद्रके किनारे रहे तो अच्छा होगा। वह अपनी राजधानी मदुरासे हटाकर कपाटपुरम् ( या कपाटपुरम् ) नामक समुद्र तटवर्ती नगरमें ले गया। तब मदुराका प्रथम संघ समाप्त हुआ और कपाटपुरम्‌का मध्यम संघ अथवा द्वितीय संघ स्थापित हुआ। इस राजधानीके बारेमें भी कुछ लोगोंका विश्वास है कि मदुरा जल-मग्न हो गया तब प्रथम संघका भी अन्त हुआ कपाटपुरम्‌में नई राजधानी बनी तब द्वितीय संघकी स्थापना हुई। कहते हैं कि प्रथम संघकाल ४४४० वर्षों तक रहा और द्वितीय संघकाल १७ वर्षोंतक। इस काल-परिमाणमें अतिशयोक्ति हो सकती है पर कपाट-पुरम्‌का उल्लेख रामायण और महाभारतमें हुआ है। तुलसीदासके अनुसार शम्भु ( शिवजी ) कुम्भज ( अगस्त्य ) के पास त्रेता युगमें गए। वहाँसे लौटते हुए

जिनसे दण्डकारण्यमें सीताके विरहसे व्याकुल श्रीरामचन्द्रजीसे मिले। इस दृष्टिसे मानना ही पड़ता कि अगस्त्य मुनि त्रेतायुगमें ही दक्षिणमें पहुँच गए थे और तमिल भाषाकी उन्नतिका प्रयत्न करने लगे थे। इसी आधारपर मानना होगा कि कपाटपुरम् यदि अधिक नहीं तो तीन चार हजार वर्ष पुराना तो अवश्य ही है। कुछ समय बाद कपाटपुरम् भी जल-मग्न हो गया। उसके साथ द्वितीय संघ और द्वितीय संघकालका भी अन्त हुआ।

जब कपाटपुरम् पानीमें डूब गया तब पांड्य राजाओंकी नई राजधानी वर्तमान मदुरा नगरमें स्थापित हुई। पहले इस नगरका कोई दूसरा नाम था परन्तु तत्कालीन राजाने अपनी पुरानी राजधानीका नाम ही इस नई राजधानीको दिया। यहीं तृतीय या अन्तिम संघकी स्थापना हुई। कहते हैं कि यह संघ १८५० वर्षों तक सक्रिय रूपसे भाषाकी सेवा करता रहा। ऐतिहासिक प्रमाणोंसे विदित होता है कि यह संघ ईसाके बाद दूसरी सदी तक चला। संभव है उस समय पाण्ड्य राजाओंपर कोई महान संकट आया हो और इस कारणसे तृतीय संघका अन्त हो गया हो।

इस तरह प्राचीन तमिल साहित्यके तीन संघ-काल माने जाते हैं—प्रथम संघ-काल मध्य (द्वितीय) संघ-काल और अन्तिम (तृतीय) संघ-काल।

प्रथम संघ-कालकी कोई रचना उपलब्ध नहीं है। कहा जाता है कि अगस्त्य मुनिने तमिल व्याकरणकी रचना की थी। उसका नाम "अगत्तियम्" है। बादके साहित्यमें इस "अगत्तियम्" से उद्धृत कई अंश सूत्र-रूप पाये जाते हैं। इन उद्धरणोंसे विदित होता है कि यह प्रथम संघकालकी रचना है।

दूसरे संघकालकी केवल एक रचना अब उपलब्ध है। उसका नाम है, "तोल काप्पियर" का तोलकाप्पियम्।" "तोलकाप्पियम्" व्याकरण ग्रन्थ है। "तोलकाप्पियर" का अर्थ है—"तोलकाप्पियम् वाले"। इसके रचयिताके सम्बन्धमें कोई जानकारी प्राप्त नहीं है। माना जाता है कि ये जातिके ब्राह्मण थे और अगस्त्य मुनिके शिष्य थे।

"तोल काप्पियम्" शब्दके "काप्पियम्" को कुछ लोग "काव्य" का रूपान्तर मानकर "तोल काप्पियम्" का अर्थ प्रथम या पुराना काव्य करते हैं। इस आधारपर वे यह सिद्ध करना चाहते हैं कि तमिलके प्रथम काव्यमें ही संस्कृत शब्दका योग हुआ है उसके पूर्व तमिल भाषामें कोई रचना ही सम्भवतः नहीं रही। यह सिद्धान्त कुछ ठीक-सा नहीं लगता। "काप्पियम्" शब्द "काप्पु"—और "इयम्" इन दो शब्दोंसे बना हुआ सामासिक शब्द है। इसका अर्थ होता है "निवास रीति" "तोलकाप्पियम्" का अर्थ है प्रथम या प्राचीन निवास रीति।

तमिल भाषामें 'व्याकरण' को 'इलक्कणम्' कहते हैं। पर इलक्कणम्का क्षेत्र व्याकरणके क्षेत्रसे अधिक विस्तृत होता है। "इलक्कणम्" की उत्पत्ति संस्कृतके "लक्षणम्" शब्दसे हुई है। "अगत्तियम्" और "तोल्काप्पियम्" दोनों "इलक्कणम्" हैं। तमिल इलक्कणम्के तीन विभाग हैं—अक्षर विभाग, शब्द विभाग और विषय विभाग। प्रथम दो विभाग तो संस्कृत तथा अन्य भाषाओंके व्याकरणोंमें भी हैं, पर विषय विभाग तमिलका अपना एक विशेष विभाग है।

तमिल साहित्यमें मानव-बस्तीके पाँच भेद माने गए हैं— (१) कुरिंजी—अर्थात् पहाड़ी प्रदेश, (२) मुल्लै—अर्थात् वन प्रदेश, (३) मरुतम—अर्थात् उर्वर भूमि, (४) नेय्दल—अर्थात् समुद्रतीर और (५) पालै—अर्थात् मरु प्रदेश। इन पाँचों प्रदेशोंके निवासियोंके आचार-विचार और व्यवहारकी अलग-अलग रीतियाँ थीं। इन प्रदेशोंके विभिन्न व्यापारोंका वर्णन साहित्यमें किस प्रकार हो, किन व्यापारोंका वर्णन हो आदि "इलक्कणम्" के तीसरे (विषय) विभागका विषय है। साहित्यिक विषयके दो भाग माने गये हैं— अहं और पुरम। "अहं" का अर्थ "भीतरी" है। मनुष्यके अन्तःकरणमें उत्पन्न होनेवाले प्रेम, विश्वास, श्रद्धा, क्रोध, भय आदि भावोंका वर्णन इस 'अहं' नामक भागमें रहता था। "पुरम" का अर्थ बाह्य है। इसमें मनुष्यके प्रेमालाप, युद्ध, शासन आदि कार्य कलापोंका वर्णन रहता था। इन जैसी बातोंका निरूपण ही तोल्काप्पियम्के तीसरे विभागका विषय है और इसी परसे रचनाका नामकरण हुआ है।

तमिलमें स्वरको जीवाक्षर और व्यंजनको कायाक्षर कहते हैं। ये नाम बहुत ही सार्थक हैं। स्वरोंमें 'ऋ' नहीं है, अनुस्वार और विसर्ग नहीं हैं। 'ए' और 'ओ' दीर्घ हैं—इन दोनों अक्षरोंके ह्रस्व रूप भी तमिल भाषामें हैं। तमिल भाषामें एक विशेष स्वर ( ) है जिसका उच्चारण अक है। यह आधुनिक उच्चारण है पर मालूम पड़ता है कि प्राचीन कालमें यह स्वर व्यंजनके आगे या पीछे आकर उस व्यंजनके उच्चारणमें कुछ अन्तर पैदा कर देता था। तमिल वर्णमालामें संस्कृतके सभी वर्ण नहीं हैं। उन सभी वर्णोंको सूचित करनेके लिये तमिल लिपिसे मिलती-जुलती ग्रन्थाक्षर नामक लिपि प्रचलित हुयी है। इस लिपिके प्रचारका प्रभाव तमिल स्वर अक पर इतना पड़ा कि उसका लोप-सा हो गया।

तमिल वर्णमालामें व्यंजनोंकी संख्या बहुत कम है। नागरी वर्णमालाके क वर्ग, च वर्ग, ट वर्ग, त वर्ग और प वर्ग—इन पाँच वर्गोंके पचीस व्यंजनोंके स्थानपर केवल दस व्यंजन हैं—हर वर्गका प्रथम और अन्तिम अक्षर व्यंजन है। तमिल भाषाके ये व्यंजन इस प्रकार हैं:—क ङ, च ञ, ट ण, त न, प और म। इनमें ङ ञ ण न और म के सम्बन्धमें कोई कठिनाई नहीं है। पर क च ट त और प का उच्चारण क्रमशः ग (और कभी-कभी ह) ज ड द और ब भी हो सकता है। जिस

अक्षरका कब कैसा उच्चारण होगा इसके लिए भी कुछ नियम हैं। तमिलमें य, र, ल और व ये वर्ण तो हैं पर श, ष, स और ह नहीं हैं। सम्पर्कजन्य प्रभावके परिणाम स्वरूप अब ये व्यंजन भी तमिलमें प्रचलित हो गए हैं।

तमिलमें चार नए व्यंजन हैं जो हिन्दीमें प्रचलित नहीं हैं। वे हैं ऴ ळ ऱ और ऩ।

ऴ द्रविड़ भाषाओंका एक विशेष व्यंजन है। आजकल यह अक्षर तेलुगु और कन्नड़ भाषाओंमें नहीं चलता है केवल तमिल और मलयालम भाषाओंमें प्रचलित है। ष के उच्चारणमें जो हल्का-सा मकार है उसके स्थानपर लकार लानेपर इस अक्षरका उच्चारण हो जाता है। तमिल शब्दका अन्तिम अक्षर यही है। इस अक्षरको सूचित करनेके लिए अन्य भाषाओंमें अक्षर नहीं है, इसलिए इसके स्थानपर लकारका उपयोग किया जाता है। "तमिल" शब्दका शुद्ध रूप "तमिऴ" है।

तमिल में हिन्दीका ल और मराठीका ळ दोनों प्रचलित हैं।

तमिलमें एक भारी "ऱ" होता है। इसका उच्चारण र के उच्चारणसे कुछ अधिक परुष है पर "ड़" नहीं है। इस व्यंजनकी एक विशेषता है—इसके द्वित्वका उच्चारण "ट्र" होता है।

तमिलमें एक विशेष "ऩ" है। "द" के बाद आनेवाले न और इस "ऩ" के उच्चारणमें अधिक भेद नहीं है। पर इसके लिए नियम है कि किस न का प्रयोग कहाँ करना चाहिए।

तमिल साहित्यके तीन विभाग हैं—इयल इशै और नाटकम्। मोटे तौरपर इयलको काव्य माना जा सकता है। इशै संगीत है और नाटकम नाटकका समानार्थी है। ऐसा माना जाता है कि प्राचीन कालमें तमिलमें संगीत साहित्य और नाटक साहित्यकी भी बहुत उन्नति हुई थी। जब जैन और बौद्ध धर्मोंका प्राबल्य हुआ तब इन दोनों साहित्योंका नाश हुआ। संगीतकी एक प्राचीन परम्परा थी जो अब नहीं रही। इस परम्पराका उल्लेख प्राचीन ग्रन्थोंमें मिलता है।

तमिल प्रदेशके चोल पांड्य और चेर—ये तीन प्राचीन राजवंश बहुत प्रसिद्ध हैं। आजकल तंजौर और तिरुचिरापल्ली जिलोंके नामसे प्रसिद्ध कावेरी नदीके पासका प्रदेश चोल राज्य था। इस प्रदेशके दक्षिणमें आजकल मदुरा रामनाथपुरम् और तिरुनेल्वेली कहलानेवाले जिलोंका प्रदेश पांड्य राज्य था। इन दोनों राज्योंके पश्चिममें आजकलके केरल प्रदेशके दक्षिणमें चेर राज्य था। ये तीनों प्रबल राज्य थे इनके अलावा अन्य कई छोटे मोटे राज्य थे। इन राजाओं और महाराजाओंका आश्रय पाकर कवियों और विद्वानोंने तमिलकी श्रीवृद्धि की। तमिल संघ मदुरा नगरमें था। हर कवि यह चाहता था कि उसकी कविताको संघकी मान्यता प्राप्त हो।

प्रथम संघकालके अगस्त्य-कृत "अगत्तियम्" के केवल कुछ उद्धरण अब प्राप्य हैं। द्वितीय संघ कालका केवल "तोलकाप्पियर" कृत "तोलकाप्पियम्" पूरा प्राप्य है। तृतीय संघ कालकी रचनाओंमें "एट्टु तोगै" "पत्तु पाट्टु" और "पदिनेण् कीष् कणक्कु" प्रधान हैं। "एट्टुत्तोगै" में आठ रचनाओंका संकलन है। "पत्तुपाट्टु" में दस रचनाओंका और "पदिनेण् कीष् कणक्कु" में अठारह रचनाओंका संकलन है। इन रचनाओंमें कई कवियोंकी वीर और शृंगार रस प्रधान कविताओंका संग्रह है। इस संघकालकी सर्वोत्तम रचना "तिरुक्कुरल" है। इसके रचयिता "तिरुवल्लुवर" हैं। "तिरु" शब्दका अर्थ "श्री" है। "वल्लुव" एक निम्न जातिका नाम है। यह चमार जातिके तुल्य मानी जाती है। "न" प्रत्यय वाला अर्थ सूचित करता है। "न" के स्थानपर आदर सूचित करनेके लिए "र" प्रत्यय जोड़ा जाता है। "तिरुवल्लुवर" शब्दका अर्थ "श्री चमार जाति-वाले" माना जा सकता है। यह विदित नहीं है कि उस कविका असली नाम क्या था। कविके नामकी विशेषताके अनुरूप ही रचनाका नाम भी है। *"कुरल" एक छन्दका नाम है। दोहेके सदृश दो चरण माने जायें तो "कुरल"* के दो ही चरण होंगे। "तिरुक्कुरल" का अर्थ "श्री कुरल छन्द" है। कविने अपनी रचना पूरी करके संघके सम्मुख पेश की। संघने उस रचनाको मान्यता देने योग्य नहीं माना। ऐसी किंवदन्ती है कि दैवी प्रेरणासे इस उत्तम रचनाको संघकी मान्यता प्राप्त हुई।

करीब दो हजार वर्ष पूर्व रचित इस तिरुक्कुरलका तबसे आजतक बराबर आदरपूर्ण अध्ययन किया जाता है।

करीब दस या बारह सदी पूर्व बहुतसे ईसाई दक्षिण भारतमें आ बसे थे। उन लोगोंने इस रचनामें ईसा मसीहके विचारोंका प्रतिबिम्ब पाया। उन लोगोंने तिरुवल्लुवरको ईसाई माना। बौद्धोंने उस महान कविको बौद्ध माना और जैनियोंने जैन माना। शैवोंने शैव माना और वैष्णवोंने वैष्णव। यहाँतक कि नास्तिकोंने उन्हें नास्तिक माना। इसमें जिन बातोंका प्रतिपादन हुआ है वे मनुष्य मात्रके लिए मान्य हैं। तिरुक्कुरलमें न किसी धर्मका निरूपण हुआ है न किसी धर्म-विशेषकी विशेषताओंका। इसमें मनुष्य मात्रके क्रियाकलापोंका निरूपण हुआ है।

तिरुक्कुरलके तीन खंड हैं—धर्म अर्थ और काम। इन तीनों क्षेत्रोंमें मनुष्यका आचरण जब पवित्र और पूर्ण बनता है, तब वह मोक्ष प्राप्त करता है। यह मोक्षकी स्थिति अवर्णनीय है केवल स्वानुभूतिसे ही इसका अनुभव किया जा सकता है। कबीरने "आतम अनुभव" ज्ञानकी जो बात कही है वह इस मोक्षकी बातसे मिलती जुलती है। धर्म खण्डमें गृहस्थ धर्म और यति धर्म दोनोंका निरूपण हुआ है। अर्थ खण्डमें राज्य शासन सेना संचालन मन्त्रीके कर्तव्य कर आदिका निरूपण है। काम

खण्डमें दाम्पत्य प्रेमके सभी व्यवहारोंका निरूपण है। परन्तु कोक शास्त्र या काम शास्त्रके नामसे प्रचलित ग्रन्थोंका-सा इसमें कुछ भी नहीं है। हर खण्डके कई अध्याय हैं और प्रत्येक अध्यायके दस कुरल (नामक छन्द) हैं। तीनों खण्डोंके कुल १३३ अध्याय और १३३० कुरल (नामक छन्द) हैं। पहला कुरल है —

अगर मुदल्‌ एल्‌त्तॆल्लाम्‌ — आदि
भगवन्‌ मुदट्रे उलगु।

अकारको लेकर ही अक्षरोंका प्रचलन है। आदि भगवानको लेकर ही लोकका प्रचलन है।

इस कुरलके आधारपर कुछ लोगोंकी कल्पना है कि कविकी माताका नाम 'आदि' और पिताका नाम 'भगवान' है। इस छन्दमें कविने अपने माता-पिताका स्मरण किया है। पर "आदि भगवन" का अर्थ अनादि परब्रह्म मानना ही उत्तम मालूम पड़ता है। यदि "सीय राममय सब जग जानी" के आधारपर तुलसीदासकी माताजीका नाम "हुलसी" माना जा सकता है तो इस कुरलके आधारपर "तिरु-वल्लुवर" के माता-पिता भी आदि और भगवान माने जा सकते हैं।

वृष्टिकी महिमा गाते हुए कवि कहते हैं —

तुप्पार्क्कुत्‌ तुप्पाय तुप्पाक्कित्‌ — तुप्पार्क्कुत्‌
तुप्पाय तूउम्‌ मऴै।

इसका सारांश इस प्रकार है—वृष्टि आहारके योग्य सब पदार्थोंकी सृष्टि करके स्वयं ही आहार बन जाती है।

इस रचनाको वेदके समान ही आदर प्राप्त है। सचमुच यह तमिल वेद कहलाता है। दो-ढाई सौ वर्ष पूर्व दक्षिण भारतमें इटली देशके कान्स्टेन्ज बेस्की नामक एक ईसाई धर्म प्रचारक रहते थे। उन्होंने इस रचनाका लैटिन भाषामें अनुवाद किया। आज इसका अनुवाद अंग्रेजी फ्रेंच जर्मन तथा संस्कृतमें हुआ है।

संघ कालीन कवियोंमें कवयित्री "औवै" का नाम उल्लेखनीय है। अब "औवै" शब्द वृद्धाओंके प्रति आदर सूचित करनेके लिए प्रयुक्त सामान्य शब्द है। ऐसा मालूम होता है कि तमिल भाषामें "औवै" नामकी दो-चार कवयित्रियाँ रही होंगी। इन कवयित्रियोंके नामसे प्राप्त रचनाओंमें शैलीका अन्तर पाया जाता है। "पुर नानूरु" "कुरुन्तोकै" "नट्रिणै" "अगनानूरु" आदि ग्रन्थोंमें इनकी कविताएँ पाई जाती हैं। कहा जाता है कि यह "अदियमान" नामक राजाके आश्रयमें रहती थी। इनकी रचनाओंमें राजाका यशगान भी है और सर्व-साधारणके उपयुक्त नीति भी है। इन्होंने कहा है "जाति इरण्डोऴिय वेरिल्लै" अर्थात्‌ जाति तो बस केवल दो हैं — दाता उत्तम जातिका है और न देनेवाला (अर्थात्‌ कंजूस) निम्न जातिका है। इनका आदेश है "कोडुप्पदु अऴुक्कुट्रेल्‌ कुट्रम्‌"

अर्थात् जहां मन्दिर न हो ऐसी बस्तीमें निवास मत करो। तमिल देशमें कोई नगर या गांव ऐसा नहीं जिसमें मन्दिर न हो। तमिल लोगोंने जहां-जहां नई बस्ती बसाई है, वहां-वहां मन्दिर निर्मित करनेका प्रबन्ध अवश्य कर लिया है।

कहा जाता है कि भगवान कुमारने इस कवयित्रीको दर्शन दिये थे। एक बार औवै कहीं जा रही थी रास्तेमें एक जामुनके पेड़पर एक बालक बैठा था। उससे कवयित्रीने कहा— बेटा कुछ जामुन तो गिराओ मैं खाऊंगी। लड़केने पूछा—नानी तुम गरम जामुन खाओगी या ठण्डे? कवयित्रीने कहा— बेटा क्या तुम दिल्लगी करते हो? कहीं जामुन भी गरम या ठण्डा होता है? लड़केने कहा—नानी! मैं अपनी नानीसे दिल्लगी न करूं तो और किससे करूं? अच्छा लो मैं तुम्हें गरम जामुन खिलाऊंगा। यह कहकर उसने पेड़की एक शाखा इस तरह हिलाई कि पके-पके जामुन जमीनपर टप-टप गिरने लगे। औवैके हाथमें एक भी जामुन नहीं गिरा। जामुन पके थे इसलिए उनपर मिट्टी लग गई थी। औवै एक-एक फलको चुन चुनकर और फूंक-फूंककर खाने लगी। लड़केने पूछा— नानी! जामुन है न गरम? नानीने कहा— नहीं बेटा! ये तो ठण्डे ही हैं। लड़केने कहा— नानी झूठ क्यों बोलती हो? यदि जामुन गरम नहीं है तो फूंक फूंककर क्यों खाती हो? औवै निरुत्तर हो गई। वह मनमें सोचने लगी—मुझे अपने ज्ञानका बड़ा गर्व था। आज इस बालकके सामने मैं मूर्ख सिद्ध हुई। यह बालक सचमुच ही प्रतिभाशाली है। उन्होंने सिर उठाकर पेड़की ओर देखा तो उन्हें उस पेड़पर कुमार भगवान (बाल-सुब्रह्मण्य) के दर्शन हुए।

संघ कालके एक और प्रसिद्ध कवि कपिलर हैं। कपिल नामके साथ आदर सूचक 'र' प्रत्यय जोड़कर बनाया गया 'कपिलर' शब्द तमिलमें बहुत प्रचलित है। ये कवि पारि नामक एक प्रसिद्ध दाताके आश्रयमें रहते थे। पारिकी दानशीलता पारि और कपिलरका सम्बन्ध तथा पारिके बाद उनकी कन्याओंके विवाहके लिए कपिलर द्वारा किए गए महान प्रयत्न आदिकी कई रोचक कथाएं तमिल प्रदेशमें प्रचलित हैं।

संघ कालीन अन्य कवियोंमें नक्कीरर, परणर, और कणियन पूंकुन्रनारके नाम उल्लेखनीय हैं।

संघ कालीन काव्योंके नाम तो बहुत दिनोंसे प्रचलित थे पर वे काव्य करीब पचास या साठ वर्ष पूर्वतक उपलब्ध नहीं थे। तमिल प्रदेशमें ताड़के पेड़ बहुत हैं और ताड़के पत्तोंपर लोहे-लेखनीसे लिखनेकी प्रथा अनादि कालसे प्रचलित है। आजकलके कागज और छापखानेके जमानेमें यह प्रथा बहुत कम हो गई है पर एकदम उठ नहीं गई। तमिल भाषाका सौभाग्य है कि इस बीसवीं सदीके आरम्भमें महामहोपाध्याय डॉ॰ उ॰ वे॰ स्वामिनाथ अय्यर नामक उत्तम साहित्यकार हुए। तमिल

साहित्यमें इनका करीब-करीब वही स्थान है जो हिंदी साहित्यमें आचार्य श्री महावीर प्रसाद द्विवेदीजीका है। इनके अनवरत प्रयत्नोंका ही परिणाम है कि अनेक प्राचीन कविताएँ प्रकाशित हो सकी। अपने अनुभवोंका उल्लेख करते हुए उन्होंने एक बार कहा था—"यह सिद्ध होता है कि तमिल देशमें अनेक प्रकारकी कलाएँ थीं और उनसे सम्बद्ध समृद्ध साहित्य था। ताड़ पत्रोंमें सुरक्षित कला-साहित्यको खोज-खोजकर प्रकाशित करना आवश्यक है। इन पत्रोंकी खोजमें जब मैं गया तब मैंने देखा कि पहली बार मैंने जो पाया था उसका बहुतांश दूसरी बार जानेपर नष्ट हो गया है। उस ताड़-पत्रका महत्त्व समझकर उसकी रक्षा करनेवाले उस समय नहीं थे। कुछ तो जर्जर हो गये और कुछ पत्र दिखलाई ही नहीं पड़े। इस बातको ध्यानमें रखते हुए मुझे कहना पड़ता है कि इस समय जो कुछ उपलब्ध है, उसको यत्न-पूर्वक सुरक्षित रखा जाय और विद्वानों द्वारा उसका अनुशीलन करवाकर उसे प्रकाशित कराया जाय तो अच्छा होगा।"

ब्रिटिश सरकारने श्री स्वामिनाथ अय्यरको महामहोपाध्यायकी उपाधिसे विभूषित किया था। जनता उनके प्रति अपना आदर व्यक्त करनेकी दृष्टिसे उन्हें "तात्ता" (बाबा) कहकर पुकारती थी। इस महानुभावकी कृपासे ही हमें संघकालीन अनेक रचनाओंके रसास्वादन‍ा अवसर प्राप्त हुआ है।

प्राचीन तमिल साहित्यके पाँच महाकाव्य और पाँच लघु काव्य प्रसिद्ध हैं। कई लोग इन्हें संघकालकी रचनाएँ मानते हैं। पंच महाकाव्य ये हैं—शिलप्पधिकारम्, "मणि मेखलै जीवक चिन्तामणि वलयापति और "कुण्डलकेशी"। इन काव्योंके समय तक तमिल प्रदेशमें बौद्ध और जैन धर्मोंका पर्याप्त प्रचार हो चुका था। इन काव्योंमें उन धर्मोंका प्रभाव प्रकट होता है।

शिलप्पधिकारम् नामक काव्यके रचयिता कविका नाम "इळंगो है। "इळंगो" शब्दका अर्थ "छोटा राजा है। यह कवि चेर राज्य (आज कलके केरल राज्यके दक्षिणका भाग) के राजा चेरन सेंगुट्टुवन" का छोटा भाई था। कहा जाता है कि स्वयं चेरन सेंगट्टुवन तो वैष्णव था पर उसका भाई कवि "इळंगो" जैन था। इन्होंने गृहस्थ जीवन त्यागकर संन्यास ग्रहण किया तब लोग इन्हें "इळंगो अडिगळ" कहने लगे। इन शिलप्पधिकारम्" काव्यकी विशेषता यह है कि इसमें तत्कालीन चोल पाण्ड्य और चेर—तीनों राज्योंका वर्णन है। इस काव्यकी कथावस्तु अत्यन्त लोकप्रिय है। संक्षेपमें इस काव्यकी कथा वस्तु इस प्रकार है —

समुद्रसे कावेरी नदीका जहाँ संगम होता है वहाँ "पुहार" या कावेरी पूम्पट्टिनम् नामक एक प्रसिद्ध बन्दरगाह था। (उस स्थानपर अब कावेरि पूम्पाट्टिनम् नामक छोटा-सा ग्राम है।) वहाँके एक धनी वैश्यके पुत्र कोवलन

धर्मियोंका वे मिलकर सामना करते थे। इस उद्देश्यमें उन्हें बड़ी सफलता मिली। अब तमिल प्रदेशमें बौद्धोंकी संख्या नगण्य है। यद्यपि जैनियोंकी संख्या वैसे कुछ अधिक है पर जनसंख्याकी दृष्टिसे अनुपाततः यह बहुत ही कम है। भक्ति कालके शैव और वैष्णव कवियोंने अपनी अमृतवाणीकी वर्षाकर जनतामें नई जागृति पैदा की। ऐसा माना जाता है कि संघ कालमें ही कुछ भक्त कवियोंकी रचनाएँ शुरू हो गई थीं।

भक्तिकालके शैव कवि "नायन् मार" और वैष्णव कवि 'आळ्वार' कहलाते हैं। नायनमार" का अर्थ पिता लोग अथवा नेता गण है। "आळ्वार" का अर्थ पालन करनेवाले हैं। कुछ लोग "आळ्वार" के आपवार" मानकर उन महान कवियोंको भक्ति रसमें डूबनेवाले मानते हैं। पर "आळ्वार" शब्द ही शुद्ध है।

वैसे तो नायनमार ६३ हैं। पर इनमें चार बहुत प्रसिद्ध हुए हैं —माणिक्क वाचकर, तिरु ज्ञानसम्बन्धर, अप्पर और सुन्दरर।

सब नायनमारोंमे पुराने माणिक्क वाचकर हैं। कुछ लोग इनको संघ कालीन मानते हैं। ये जातिके ब्राह्मण थे। ये पाण्ड्य वंशके किसी राजाके मन्त्री थे। अपना सुख भोग त्याग कर शिव मन्दिरोंकी यात्रा करते फिरते थे। जगह जगह मन्दिरोंके अधिष्ठाता देवोंकी स्तुति गाते थे। उन्हीं गीतोंका संकलन "तिरु वाचकम्" के नामसे प्रसिद्ध है। तिरु का अर्थ तो श्री है वाचकम् रचनाके नामसे कविका वाचकर ( माणिक्क विशेषण युक्त )नाम हुआ या कविके नामसे रचनाका यह नाम हुआ—यह एक समस्या ही है। इनकी एक और रचना "तिरु कोवैयार" है। इसमें सूफियोंकी तरह परमात्माका प्रेमिकाके रूपमें और जीवात्माका प्रेमीके रूपमें वर्णन हुआ है। तमिल और उसका साहित्य" नामक अपने ग्रन्थमें श्री पूर्णम् सोमसुन्दरमने लिखा है कि एक प्राचीन तमिल काव्यमें सूफी मतकी यह छाया आश्चर्यजनक है।

तमिलके भक्ति-रस-पूर्ण गीतोंमें "तेवारम्" और "तिरुवाचकम् का स्थान बहुत ऊँचा है। दक्षिण भारतके सभी शिव मन्दिरोंमें इन गीतोंका गायन प्रायः प्रति-दिन होता है। यद्यपि शास्त्रीय संगीत और इन गीतोंका संगीत वस्तुतः एक ही है तो भी इन दोनोंके गानकी रीतिमें कुछ अन्तर अवश्य है। तमिल प्रदेशके मन्दिरोंमें प्रति वर्ष दस दिनका मेला लगता है। उन दिनोंमें प्रति दिन दो बार—सवेरे और रातको भगवानकी मूर्ति जुलूसमें कार्ड जाती है। इन जुलूसमें प्रधान मूर्तिके पीछे वेद पारायण करनेवाले आते हैं और उनके पीछे भक्ति-भावपूर्ण तेवारम्" आदि गीत गानेवाले आते हैं। इन गीतोंका श्रवण कर लोग भक्तिमें विभोर हो जाते हैं। शास्त्रीय संगीतके श्रवणमें मनमें भक्ति-अनुभावनाकी अपेक्षा कानोंको ही

अधिक आनन्द प्राप्त होता है। तिरुवाचकम् तो माणिक्क वाचकरकी रचना है— तेवारम् तिरु ज्ञान-सम्बन्धर अप्पर और सुन्दरर की रचनाओंका संग्रह है। "देव हारम्" का तमिळ रूप तेवारम् है। ये सब भक्त नायनमार भिन्न-भिन्न तीर्थ स्थानोंकी यात्रा करते थे उन उन स्थानोंकी महिमा बराबर गाया करते थे। इन गीतोंके कारण वे स्थान महिमान्वित हुए। इस कारणसे वे स्थान "पाडल पेट्र स्थलम्" अर्थात् गीत-प्राप्त स्थल कहलाते हैं। ऐसे तथा अन्य भक्ति भावपूर्ण गीतोंका संकलन ही तेवारम् है। समयकी दृष्टिसे इस तेवारम्के तीनों रचयिताओंमें पहले अप्पर हुए, उनके बाद तिरुज्ञान सम्बंधर हुए और उनके बाद सुन्दरर।

अप्पर पहले जैन थे पर बादमें वे शैव बन गए। उस समयका राजा जैन था। उसने अप्परको बहुत सताया। किंतु शैव धर्मके प्रति उनकी अपार श्रद्धा थी। सांसारिक सुख-दुखोंकी उन्हें कोई चिन्ता नहीं थी। अप्परको तिरु नावुक्करसु" भी कहते हैं। इसका अर्थ है "श्री जिह्वा राज"। उनकी कविताएँ उत्तम कोटीकी थी। उनकी कविताओंपर मग्न होकर एक बार तिरुज्ञान सम्बंधरने उन्हें "अप्पर" अर्थात् "हे पिताजी" कहकर पुकारा इसलिए उनका अप्पर नाम पड़ा। इस कविकी प्रसिद्ध उक्ति है "नामार्कुम कुडि अल्लोम नमनै अंजोम्" अर्थात् हम किसीकी (अधीनतामें रहनेवाली) प्रजा नहीं हैं हम यमसे डरते नहीं हैं। पन्द्रह सौ साल पूर्वके कविकी यह उक्ति स्वतन्त्रता-प्राप्तिके आन्दोलनमें एक उत्तम नारेके काममें आई।

तिरुज्ञान सम्बन्धरके सम्बन्धमें कहानी है कि इनकी माता अपने शिशुको एक तालाबके किनारे छोड़कर उसमें स्नान करने गई। शिशु भूखके मारे बहुत रोया पर माताका ध्यान उस ओर नहीं गया। वे स्नान करनेमें ही मग्न थीं। तब स्वयं भगवतीने आकर शिशुको स्तन-पान कराया। भगवतीके स्तनोंका पान करते ही वह शिशु भावपूर्ण गीत गाने लगा। साक्षात् भगवतीसे उसका सम्बन्ध हुआ इसलिए शिशुका नाम सम्बन्धर हुआ। ये जातिके ब्राह्मण थे और इन्होंने वेदोंका सांगोपांग अध्ययन किया था। इसलिये तो वे प्रकाण्ड विद्वान थे ही। इनकी रचनाओंमें स्वाभिमानका भाव झलकता है।

अप्पर और ज्ञान सम्बन्धरके कई सौ वर्ष बाद सुन्दररका काल आता है। वे स्वयं अच्छे कवि थे। अपने समयके पूर्व जो कवि हुए, उनकी कविताओंकी रक्षाका उन्होंने प्रबन्ध किया।

सेक्किळार नामक एक और कवि हुए हैं जिन्होंने पेरिय पुराणम् ( बृहत् पुराण ) की रचना की। इस पुराणमें सभी शैव कवियोंका जीवन वृत्तान्त है।

तिरुमूलर नामक एक अन्य शैवने "तिरु मन्तिरम्" ( श्रीमन्त्र ) नामकी एक स्तुति ग्रन्थकी रचना की। इस स्तुतिमें शिव-महिमाकी तीन हजार कविताओंका संग्रह है।

प्राचीन शैव भक्तोंका नाम लेते हुए नन्द का नाम लेना आवश्यक है। इनकी कोई रचना उपलब्ध नहीं है पर तमिल प्रदेशके शैव-भक्त सन्तोंमें इनका स्थान बहुत ऊँचा है। इनकी कहानीके आधारपर उन्नीसवीं सदीमें गोपाल कृष्ण भारती नामक साहित्यकारने नन्दन चरित्तिरम् (नन्द-चरित्र) नामक एक चरित्र-ग्रन्थ लिखा जो बहुत ही लोकप्रिय हुआ। नन्द जातिका अछूत था। अछूत जातिका आराध्य-देव ब्राह्मणोंके देवसे भिन्न था। पर अछूत नन्दकी श्रद्धा "ब्राह्मणोंके देव" चिदम्बरम्‌के नटराजपर हुई। वे चिदम्बरम् जानेको अत्यन्त आतुर थे। एक ब्राह्मण जमींदारके अधीन खेतीका काम करते थे। ब्राह्मण जमींदार भला अछूत दासको चिदम्बरम् जानेकी अनुमति कैसे देते। पुनके पक्के नन्द अपना पवित्र उद्देश्य छोड़नेको भी तैयार नहीं थे। वे अपने मालिककी इच्छाके साथ सेवा करते थे। उन्हें पूरा विश्वास था कि मैं कल तो अवश्य ही मालिक की अनुमति पाकर चिदम्बरम् जाऊँगा। चिदम्बरम् जानेके लिए वे प्रति दिन कल कल कहते थे इस कारणसे उनका नाम "तिरु नाळै पोवार" पड़ा। "नाळै" का अर्थ तमिलमें "आगामी कल" है और "पोवार" का अर्थ "जाएँग" है। अर्थात् उनका नाम ही "कल जाएँगे" पड़ गया। उनका चरित्र सत्य और अहिंसाकी विजयका सुन्दर प्रमाण है।

शैव भक्तोंमें कुछ महिलाएँ भी थी।

"आळ्वार" नामक वैष्णव भक्त कवियोंकी संख्या बारह है। इन बारहों भक्त कवियोंकी रचनाओंका संग्रह "नालायिर प्रबन्धम्" (चार हजार प्रबन्ध) कहलाता है। पोय्गै आळ्वार" "पूदत्ताळ्वार" (भूतताळ्वार) और "पेयाळ्वार" प्रथम तीन आळ्वारके नामसे प्रसिद्ध हैं। नालायिर प्रबन्धम्‌का हर प्रकरण (अध्याय) "तिरुवन्दादि" नामसे प्रसिद्ध है। ये तीनों आळ्वार उक्त प्रबन्धम्‌के प्रथम तीन तिरुवन्दादियोंके कवि हैं। इन तीनोंका जन्म क्रमशः कांची पुरम महा बलिपुरम और मयलापुरममें हुआ। जिस दिन पोय्गै आळ्वारका जन्म हुआ था उसके दूसरे ही दिन पूदत्ताळ्वारका जन्म हुआ और तीसरे दिन पेयाळ्वारका जन्म हुआ। ऐसा माना जाता है कि ये तीनों आठवीं सदीमें हुए थे।

इन तीन आळ्वारोंके सम्बन्धमें एक रोचक कहानी इस प्रकार है —मद्राससे करीब डेढ़ सौ मील दक्षिण-पश्चिमकी दिशामें "तिरु कोविलूर" नामक एक प्रसिद्ध तीर्थ है। पोय्गै आळ्वार एक दिन इस तीर्थमें रास्तोंपर चल रहे थे। उस समय जोरका पानी बरसने लगा। वे एक झोपड़ीके अन्दर पहुँच गए। वह झोपड़ी बहुत ही छोटी थी। उसमें उनके लेटने भरके लिए स्थान था। वे लेटे ही थे कि एक सज्जन वहाँ आ पहुँचे। आगत महाशयसे पूछनेपर मालूम हुआ कि वे पूदत्ताळ्वार थे। स्थानाभावके कारण दोनों बैठे रहे और बैठे-बैठे ही दोनों भगवत् चर्चा

करने लगे। इस बीचमें एक और सज्जन वहाँ आ पहुँचे। वे पेयाळ्वार थे। झोपड़ीमें तीन लोगोंके बैठनेके लिए स्थान नहीं था इसलिए तीनों खड़े-खड़े भगवत् चर्चामें मग्न हो गए। इधर ये तीनों महात्मा भगवच्चर्चामें तल्लीन थे और उधर वृष्टिके कम होनेके कोई लक्षण नहीं दिखाई दे रहे थे। अचानक उस झाड़ीमें एक अपूर्व ज्योति दिखाई दी। यह ज्योति भगवान विष्णुकी थी। तीनों आळ्वारोंने एक साथ भगवान विष्णुके दर्शन पाये। इस अपार आनन्दमें हरएकने सौ-सौ गीत रचे। ये ही गीत तिरुवन्तादि कहलाते हैं।

कुछ लोग ऐसा मानते हैं कि पेरियाळ्वार छठी सदीमें हुए थे। परन्तु उनको आठवीं सदीमें हुआ मानना ही उचित होगा। ये रामनाथपुरम् जिलेके श्री विल्लिपुत्तूरके निवासी थे। ये "भट्टर पिरान (ब्राह्मण-महाराज) और "विष्णु चित्तर" भी कहलाते थे। उन्होंने श्रीकृष्णको ही अपना इष्ट देव माना। उनकी कविताओंमें श्रीकृष्णके शैशवका बहुत ही सुन्दर वर्णन हुआ है। इनका धंधा था—भगवानको पूमालै (पुष्प हार) और पामालै (कविताका हार) अर्पित करना। एक दिन वे फूल लाने पुष्प वाटिकामें पहुँचे। वहाँ तुलसीके पास उन्हें एक शिशु पड़ा हुआ मिला। अपने घर लाकर उन्होंने उसका पालन पोषण किया। वही शिशु आगे चलकर "आण्डाळ" नामक आळ्वार हुई।

"आण्डाळ" का अर्थ है वह जिसने पालन किया। अन्तिम ळ स्त्री सूचक प्रत्यय है। भगवानको फूलोंकी माला अर्पण करते-करते आण्डाळका भगवानसे प्रेम हो गया। वह भगवानको ही अपना पति मानती थी। भगवानको अर्पण करनेके लिए जो फूलकी माला तैयार करती थी उसको स्वयं पहले पहनती थी और उसके बाद भगवानको पहनाती थी। इस बातका जब पता चला तब पहले तो लोगोंने उसपर आक्षेप किया। पर शीघ्र ही विदित हो गया कि भगवानको उसकी पहनी हुई माला ही पसन्द है। तबसे आण्डाळका नाम "सूडि कोडुत्त नाच्चियार" (पहनकर देनेवाली नायिका) पड़ा।

पाडि कोडुत्ताळ नर्पा मालै—पूमालै
सूडि कोडुत्ताळै सोल्लु।

अर्थात् कविताएँ तो गा करके पहनाईं (चढ़ाईं) और फूलकी माला धारण करके पहनाई।

तिरुमंगै आळ्वार एक और आळ्वार थे। ये सेनापति थे। ये शैव भक्त अप्पर के समकालीन थे। तिरुमंगै भी अप्परके घनिष्ठ मित्र थे। यहाँ ध्यान देने योग्य बात यह है कि दक्षिण भारतमें—विशेष रूपसे तमिल प्रदेशमें शैव और वैष्णवोंमें संघर्ष बहुत कम हुए। उन धर्मोंका सामान्य उद्देश्य था—बौद्ध

और जैन धर्मका खण्डन करना। तिरुमंगै आळ्वारने दसों अवतारोंकी और विशेष रूपसे रामावतारकी महिमा गाई है।

आळ्वारोंमें नम्माळ्वारका स्थान बहुत ऊँचा है। इनकी कविताओंको "तिरुवाय मोऴि" (श्रीमुख वचन) कहते हैं। इनका जन्म तिरुनेल्वेली जिलेके आळ्वार तिरुनगरी नामक नगरमें हुआ। कहा जाता है कि बालकपनमें इन्होंने इमलीके पेड़के नीचे बैठे-बैठे कठिन तपस्या की और इनपर भगवान हरिकी कृपा हुई। इनकी कविताएँ सुमधुर और तत्त्वज्ञानसे पूर्ण हैं।

आळ्वारोंमें अन्तिम कुलशेखर आळ्वार थे। वे केरलके राजा थे। उनकी कविताओंमें राम और कृष्ण दोनोंकी स्तुति है। इनकी मुकुन्द माला" नामक संस्कृत पद्यावली बहुत प्रसिद्ध है। इनका काल दसवीं सदी माना जाता है।

अन्य चार आळ्वारोंमें "मधुर कवि आळ्वार" तिरुप्पाणाळ्वार" "तोण्डरडिप्पोडि आळ्वार" और "तिरु मऴिसै आळ्वार" की गणना होती है।

आळ्वारोंका काल दसवीं सदीके करीब समाप्त होता है। इसके बाद वैष्णव सम्प्रदायके "आचार्यों का काल आरम्भ होता है। आळ्वार लोग उत्तम कवि थे ज्ञानी थे और भगवानके दर्शन पाये हुए थे। आचार्य लोग टीकाकार थे। वे आळ्वारोंके विचारोंका जन साधारणमें प्रचार करते थे। आचार्योंमें प्रथम "नाथमुनि" थे उनके बाद यामुनाचार्य और उनके बाद "रामानुजाचार्य" हुए। नाथमुनिने ही आळ्वारोंके गीतोंके संग्रहकर दिव्य प्रबन्धम् के नामसे सम्पादन किया था। यामुनाचार्य नाथमुनिके पौत्र थे। वे बचपनसे ही बड़े प्रतिभाशाली थे। कहते हैं कि चोल राजाके यहाँ एक पंडित था। उसने तत्कालीन सभी पण्डितोंको परास्तकर दिया था। वह उन सबोंसे कर वसूल करता था। जब उसके आदमी यामुनाचार्यके गुरुसे कर माँगने आए, तब संयोगवश गुरु अनुपस्थित थे। यामुनाचार्यने कर देनेसे इनकार कर दिया। इसपर पंडित बहुत रुष्ट हो गया और यामुनाचार्यको डराने-धमकाने लगा। पर यामुनाचार्य जरा भी विचलित नहीं हुए। उन्होंने कहा कि शास्त्रार्थमें मुझे परास्त करके ही आप कर वसूल कर सकते हैं। इसपर दोनोंमें शास्त्रार्थ हुआ और पंडित महोदय परास्त हुए। चोल राजाकी रानी पहलेसे ही उस पंडितसे अप्रसन्न थी। वह यामुनाचार्यसे बहुत प्रसन्न हो गई। वह उनको अपने पास बुलाकर उनकी पीठ सहलाती हुई बोली—तू "आळवंदार" है अर्थात् "पालनेके लिए आया हुआ" है। तबसे यामुनाचार्यका नाम "आळवन्दार" पड़ा। श्री आळवंदार संस्कृतके भी अच्छे विद्वान थे।

सभी आचार्योंमें रामानुजाचार्य सबसे अधिक प्रसिद्ध हैं। वे विशिष्टाद्वैतके प्रवर्तक हैं। शंकराचार्यने ब्रह्मसूत्र उपनिषद् और भगवद्गीताका भाष्य रचकर अद्वैत तत्त्वका प्रतिपादन किया था। रामानुजाचार्यने भी उन्हीं तीनोंका भाष्य

रचकर विशिष्टाद्वैतका प्रतिपादन किया। रामानुजाचार्यके बाद मध्वाचार्यने भी इन्हीं तीनोंका भाष्य रचकर द्वैत तत्त्वका प्रतिपादन किया।

रामानुजाचार्यका जन्म श्री पेरम्बूदूरमें हुआ। यह मद्रास शहरके पश्चिममें करीब पचीस मीलपर है। शिक्षा प्राप्त करनेके लिए वे कांचीपुरम् गए। शिक्षा कालमें ही उनका अपने गुरुसे मतभेद हो गया। ब्रह्मसूत्रके वे अपने गुरु द्वारा बताये गए अर्थका खंडन करते थे। गुरु इस बातको लेकर शिष्यसे बहुत रुष्ट हुए और उन्होंने शिष्यको मार डालने तकका प्रयत्न किया पर रामानुजाचार्य किसी तरह बच गए। कई वर्ष बाद जब उनकी कीर्ति चारों ओर फैल गई तब तो गुरु महाराज उनके अनुयायी बन गए।

रामानुजाचार्यकी कीर्तिसे परिचित होनेपर यामुनमुनिने उनसे मिलना चाहा। उन्होंने अपने एक शिष्यको कांचीपुरम् इसलिए भेजा कि वह रामानुजाचार्यको बुला लाए। पर उन दोनोंके पहुँचनेसे पहले ही यामुनमुनिका देहान्त हो गया था। देहान्तके बाद भी उनके एक हाथकी तीन उँगलियाँ मुड़ी ही रह गई थीं। इसका मर्म किसीको मालूम नहीं हुआ। रामानुजाचार्य जब श्रीरंगम् पहुँचे तब यह देखकर वे समझ गए कि यामुनमुनिकी तीन इच्छाएँ पूरी नहीं हुईं। उन्होंने कहा—"यामुनमुनिकी बड़ी इच्छा थी कि ब्रह्मसूत्र उपनिषद् और भगवद्गीताका भाष्य रचा जाए। उनकी इन तीन इच्छाओंको पूरा करना उनके शिष्यका कर्तव्य है। इन तीनोंका भाष्य अब मैं लिखूँगा।" उनकी इस प्रतिज्ञाके बाद यामुनमुनिकी वे तीनों उँगलियाँ सीधी हो गईं।

यामुनमुनिके शिष्यके साथ भी रामानुजाचार्य कांचीपुरम्में रहते थे। दोनोंकी पत्नियोंमें बार-बार झगड़ा हो जाता था। इसपर यामुनमुनिके शिष्य तो श्रीरंगम् चले गए और रामानुजाचार्य गृहस्थ-जीवन त्यागकर संन्यासी बन गए। वे बहुत दिनों तक श्रीरंगम्में रहते रहे। वहाँके मन्दिरके दैनिक कार्यक्रमोंका उन्होंने सुव्यवस्थित प्रबन्ध किया। वे अपने विशिष्टाद्वैतका खूब प्रचार करते थे। अपनी विद्वत्ताके प्रभावसे अनेक अद्वैतवादियोंको उन्होंने अपना अनुयायी बना लिया था। उस समयका चोल राजा रामानुजके सिद्धान्तोंको नहीं मानता था। उसने रामानुजाचार्यको अपने पास बुलाया। पर रामानुज नहीं गए। वे चोल राज्यको छोड़कर मैसूरकी ओर चल गए और मेलकोट्टै नामक एक तीर्थस्थलमें रहने लगे। तत्कालीन राजाकी सहायता पाकर उन्होंने वहाँ श्री नारायणका मन्दिर बनवाया। आज भी इस मन्दिरके वार्षिक महोत्सवमें मैसूरके महाराजा सक्रिय सहयोग देते हैं।

रामानुजके दो प्रधान शिष्य थे। एकका नाम था "वेदान्त देशिकर" और दूसरेका "मणवाल मामुनि"। यद्यपि दोनों एक ही गुरुके शिष्य थे और

विशिष्टाद्वैतके सिद्धान्तको मानते थे फिर भी दोनोंने दो भिन्न सम्प्रदाय बनाए। वेदान्त देशिकरने 'वड़ कलै' (उत्तरी कला) सम्प्रदाय चलाया और मनवाल मामुनिने तेन कलै (दक्षिणी कला) सम्प्रदाय चलाया। वेदान्त देशिकर वेदोंको महत्व देते थे। वे वेद पारायणके समर्थक थे। मनवाल मामुनि आळ्वारोंके दिव्य प्रबन्धको महत्व देते थे और मन्दिरोंमें उसीका पाठ करानेके पक्षपाती थे।

इसमें संदेह नहीं कि दक्षिणमें शैवों और वैष्णवोंके बीचमें संघर्ष हुए। परन्तु वैष्णवोंके इन दोनों सम्प्रदायोंके बीचमें कम संघर्ष नहीं हुए। इन संघर्षोंकी प्रतिध्वनि कहीं-कहीं आज भी सुनाई पड़ती है।

इन भक्त कवियोंके साथ-साथ अन्य अनेक कवि अपने अपने ढंगसे काव्यकी रचना करते थे। इनमें "जयम कोण्डार" (जय-प्राप्त) नामक कविका नाम उल्लेखनीय है। उन्होंने "कलिंगत्तु परणि" नामक काव्य रचा। "परणि" हिन्दीके रासो" के समान मानी जा सकती है। इसलिए कलिंगत्तु परणि" को हम "कलिंग रासो" मान सकते हैं। मालूम पड़ता है कि अभागा कलिंग राज्य उत्तर दक्षिण दोनों ओरसे शत्रुओंका लक्ष्य बना। तमिल देशके राजाओंने कलिंगपर जो आक्रमण किया उसीका वर्णन "कलिंगत्तु परणि" का विषय है। इस कविका अनुकरणकर अन्य कवियोंने भी परणि" काव्य रचे।

ग्यारहवीं सदीमें तमिल साहित्यके चमकते हुए नक्षत्र कम्ब" का उदय हुआ। वे चोल राज्यके निवासी थे। तंजाऊर जिलेके तेरिषन्नूर नामक गाँवमें उनका जन्म हुआ था। उन्होंने अपनी मातृभाषाके साथ-साथ संस्कृतका भी गहरा अध्ययन किया था। उनको "शडयप्प" नामक दाताका आश्रय मिला था। इस आश्रयदाताकी प्रशंसा उन्होंने अपनी रामायणमें की है। उनके जीवन-कालमें उनकी कीर्ति फैल गई। बड़े-बड़े राजा-महाराजा उनके आगमनसे अपनेको धन्य मानते थे। उन्होंने अपनी रचनाके लिए कथा वस्तु तो वाल्मीकिसे ली पर उसको ऐसे साँचेमें ढाला कि उनकी रामायण वाल्मीकि रामायणसे एकदम स्वतन्त्र-सी बन गई। कम्बके पूर्व भी तमिलमें रामायणकी रचना हो चुकी थी। संघकालकी एक तमिल रामायणका उल्लेख भी हुआ है। किसी जैन कविकी रामायणका भी उल्लेख है। पर कम्बकी रामायणके सामने वे सारी रचनाएँ सूर्योदयके बादके नक्षत्र तुल्य बन गई। आज विश्व साहित्यमें कम्ब रामायणको एक आदरणीय स्थान प्राप्त है।

रामायणकी रचनामें कवि कम्बने इस बातका ध्यान रखा कि यह पूर्ण रूपसे तमिल काव्य हो। अयोध्याका वर्णन तो किसी तमिल नगरका-सा हुआ है। सरयूका वर्णन नाम मात्रके लिए सरयूका है—पर सचमुच है कावेरीका। तमिल भाषाके वर्तमान कवियोंमें सुप्रसिद्ध नामक्कल रामलिंगम पिल्लैने इस सम्बन्धमें कहा है —

"संस्कृतमें भी रामायण है और तमिलमें भी है। तमिल रामायणकी रचना संस्कृत रामायणके आधारपर ही हुई है। दोनोंमें रामावतारकी ही कहानी है। पर तमिल रामायण संस्कृत रामायणसे एकदम भिन्न है। अवतारके संकल्पसे लेकर राज्याभिषेक तककी प्रत्येक घटनामें कम्बकी कृति वाल्मीकिकी कृतिसे भिन्न है। वाल्मीकि रामायणमें जिस रामका सामान्य मानवके रूपमें वर्णन हुआ है, वह कम्ब रामायणमें आदि-मध्यान्त-रहित परमात्माके रूपमें वर्णित है। जहाँ संस्कृत रामायणमें सीता रावण द्वारा केश पकड़कर उठाई गई अतः अपमानित भी की गई बताई गई है, वहाँ तमिल रामायणमें सती सीताको छूनेका साहस किसीमें नहीं था ऐसा वर्णित है। वाल्मीकि-रामायणमें अहिल्या जान-बूझकर अपना सतीत्व नष्ट करनेवाली बताई गई है। कम्बकी रामायणमें वह निर्मल मनवाली दोष-रहित सती साध्वीके रूपमें चित्रित हुई है। वाल्मीकि रामायणमें बताया गया है कि जब लक्ष्मण सुग्रीवसे मिलने किष्किन्धा गए तब रामके हाथों मृत्यु-प्राप्त वालिकी पत्नी तारा मद्यपान करके सुग्रीवके साथ कामक्रीड़ा करती थी। पर तमिल रामायणमें बताया गया है कि वहाँ तारा लक्ष्मणका क्रोध शान्त करनेके लिए वैधव्यके सारे लक्षणोंसे युक्त होकर आई और उसको देखकर लक्ष्मणने सोचा— हमारी माताएँ भी अब (पिता दशरथके देहान्तके बाद) ऐसी ही रहती होंगी। इस तरह वाल्मीकि रामायणका हर पात्र आवश्यकता और औचित्यके अनुसार तमिलके साँचेमें ढाला गया है।"

तमिल भाषाका पोषण केवल राजा-महाराजाओंने ही नहीं बल्कि धार्मिक मठों और मठाधीशोंने भी किया है। ऐसे मठोंमेंसे एक है "तिरुप्पनन्दाल काशीवासी मठ"। तंजौर जिलेके तिरुप्पनन्दाल नामक गाँवमें यह मठ स्थित है। उस मठके प्रथम मठाधीश करीब अकबरके समयमें काशीमें जाकर रहते थे। इसलिए उस मठका "काशीवासी मठ" नाम पड़ा। कहा जाता है कि उस मठाधीशने काशीमें कम्ब रामायणके प्रवचनोंका प्रबन्ध किया था और सम्भव है तुलसीदासपर उन प्रवचनोंका प्रभाव पड़ा हो। इसके लिए प्रमाणस्वरूप यह कहा जाता है कि आर्य सम्प्रदायमें विवाह या स्वयंवरके पूर्व वर-वधूको केवल गांधर्व-विवाहमें मिलनेका— एक दूसरेको देखनेका—अवसर मिलता है। वाल्मीकि रामायणमें धनुष-यज्ञके पूर्व सीता और रामके मिलनेका कोई वर्णन नहीं है। द्रविड़ सम्प्रदायमें पहले नायक-नायिका एक दूसरेको देखकर रूप-गुणोंसे मोहित होते हैं और उसके बाद विवाह-सूत्रमें बँधते हैं। कम्बने अपने देशाचारके अनुसार स्वयंवरके पूर्व ही राम और सीताको परस्पर दर्शनका मौका दिया। तुलसीदासने भी राम और सीताको ऐसा मौका दिया है। उन्होंने सीता और रामको एक ही समय पुष्पवाटिकामें पहुँचाया है। तुलसी और कम्बकी रामायणमें कई अन्य स्थानोंमें भी विशेष प्रकारकी समानताएँ पाई जाती हैं।

यहाँ इस चर्चामें हमें नहीं पड़ना है कि कम्बका तुलसीपर प्रभाव पड़ा था या नहीं। इतनी बात अवश्य है कि वाल्मीकि कम्ब और तुलसीकी कृतियोंका

टीका इतनी अच्छी है कि लोगोंका यह विश्वास है कि स्वयं तिरुवल्लुवरने नया जन्म लेकर परिमेलअगर नामसे अपनी ही रचनाओंकी टीका की है।

"नच्चिनार्क्किनियर" एक प्रसिद्ध टीकाकार थे। वे तामिलके अच्छे पारखी थे। आपने वैदिक बौद्ध और जैन धर्मोंके सिद्धान्तोंका अध्ययन करके तीनों धर्मोंके सूक्ष्म तत्वोंका परिचय प्राप्त किया। इन्होंने "तोल काप्पियम्" "जीवक चिन्तामणि" आदि कई रचनाओंकी टीकाएँ लिखी हैं।

पेरिय वाच्चान पिळ्ळै"ने आळ्वारोंके नालायिर प्रबंधम्की टीका लिखी है। उनकी भाषा तमिल और संस्कृत मिश्रित मणिप्रवाल (खिचड़ी) शैलीकी थी।

तमिल साहित्यमें "सिद्ध कवियों" की (सिद्ध कवि) एक परम्परा चली है। इन सिद्ध कवियोंको हिन्दी साहित्यके सन्त कवियोंके समान माना जा सकता है। इन कवियोंकी भाषा सुसंस्कृत उच्च शैलीकी न होकर जन-साधारणकी बोलीकी शैलीकी थी। सिद्ध कवि एकेश्वरवादी थे। वे शिवको ही परब्रह्म मानते थे। वे योग साधनापर अधिक जोर देते थे। कई सिद्ध कवि अपनी करामातोंके लिए प्रसिद्ध थे। कई कवि रासायनिक प्रयोगोंमें अभिरुचि रखते थे। वे बाह्याचारोंका खंडन कर सच्चे मनसे ध्यान करनेकी शिक्षा देते थे। ऐसा माना जाता है कि सिद्ध कवियोंकी परम्परा अगस्त्यके कालसे ही चली आई है। स्वयं अगस्त्य एक सिद्ध कवि माने गए हैं। अठारहवीं सदीमें "तायुमानवर" नामक एक कवि हुए थे। उनकी एक रचना "सित्तर गणम्" है। उसमें उन्होंने सिद्ध कवियोंका परिचय देते हुए नाथ सम्प्रदायके कई हिन्दी कवियोंका परिचय दिया है। तमिल भाषाके सिद्ध कवि अठारह हैं। इनमेंसे "पाम्बाट्टि सित्तर" "कुदम्ब सित्तर" "अहप्पै सित्तर" और "शिवचाक्कियर" ये बहुत प्रसिद्ध हैं।

सिद्ध कवियोंकी चर्चा करते हुए यह बताना उचित होगा कि तमिल प्रदेशमें "सिद्ध वैद्य" नामक चिकित्सा पद्धति प्रचलित है। यह पद्धति आयुर्वेदसे भिन्न है। इस पद्धतिके प्रवर्तक सिद्ध कवि माने जाते हैं।

दक्षिण भारतमें अनादि कालसे ही शिव और शिवपूजा या शैव धर्मका प्रचार रहा। पर बारहवीं सदीमें इस शैव धर्मकी एक नई पद्धति शुरू हुई। इस पद्धतिके प्रवर्तक मेयकण्डदेव (सत्य-द्रष्टादेव) तंजौर जिलेमें पैदा हुए। उन्होंने "शिव ज्ञान बोधम्" नामक ग्रन्थ रचकर उसमें शैव सिद्धान्त शास्त्रका प्रतिपादन किया। शिव ही पति है, वह आदि मध्य और अन्तरहित परब्रह्म है, उस परब्रह्मकी शक्ति सती है— आदि इस सिद्धान्तकी प्रमुख बातें हैं। जैसे सूर्यसे उत्पन्न ज्योति जीव राशिकी सृष्टि स्थिति और लय करती है, वैसे ही पति (शिव) से उत्पन्न सती ही सृष्टि स्थिति और लयका कार्य करती है। सारी जीव राशि पशु है। यह पशु "पाशम्" में पड़कर पतिके पास पहुँचनेमें असमर्थ हो जाता है।

इस शैव सिद्धान्तका प्रचार करनेके लिए अनेक मठ स्थापित हुए, जिनमें तीन बहुत प्रसिद्ध हैं। तिरुप्पनन्दाल काशीवासी मठ का तो उल्लेख पहले ही किया जा चुका है। तिरुवावडुदुरै आधीनम् और दरुमपुरम् (धर्म पुरम्) आधीनम्—ये दो मठ और हैं। इन तीनों मठोंने शैव सिद्धान्तके प्रचारके साथ-साथ तमिल साहित्यकी और आस्तिक धर्मकी बड़ी सेवाएँ की हैं।

शैव सिद्धान्तके समर्थनमें अनेक पुस्तकें लिखी गईं, जिनमें मुख्य ये हैं —

"शिव ज्ञान सिद्धर" इसके लेखक अरुल नन्दि शिवाचार्य मेयकंड देवरके शिष्य थे।

"शिव प्रकाशम्" इसके लेखक उमापति शिवाचार्य ब्राह्मण कुलमें उत्पन्न हुए। शैव धर्म स्वीकार करके उन्होंने उसपर कई ग्रन्थ लिखे। "कोयिल्पुराणम्" "कोयिल पुराणम्" आदि उनकी रचनाएँ हैं।

तमिल साहित्यमें "व्याकरण" सम्बन्धी कई रचनाएँ हुईं, उनमेंसे कुछ मुख्य रचनाओंका परिचय यहाँ दिया जाता है —

याप्परुंगलक्कारिकै —यह छन्द शास्त्र है। इसके लेखक अमृत सागरर बारहवीं सदीके हैं।

नन्नूल —उत्कृष्ट व्याकरण ग्रन्थ है। इसके लेखक पवणन्दि मुनिवर तेरहवीं सदीके हैं।

वीर चोलियम्" बुद्ध मित्र नामके लेखकने यह व्याकरण "वीर चोलन नामक राजाके नामपर ग्यारहवीं सदीमें रचा था।

प्राचीन भक्त कवियोंकी यह परम्परा उन्नीसवी सदी तक चली आई थी। तायुमानवर शैव भक्त कवि अठारहवीं सदीमें हुए थे। गृहस्थाश्रम चलानेके बाद उन्होंने सन्यास ग्रहण किया और शैव धर्मोंका पर्यटन किया। उनकी कविताएँ उत्तम श्रेणीकी हैं।

उन्नीसवी सदीमें "रामलिंग स्वामी" नामक संत कवि हुए। वे बचपना अवस्थामें ही सन्यासी हो गए थे। वे समन्वयवादी थे—सब धर्मों और सम्प्रदायोंके समन्वयके पक्षपाती थे। उनका पंथ "समरस सन्मार्ग पथ" कहलाता है। कहते हैं कि एक कमरेमें जाकर उन्होंने दरवाजा बन्द कर लिया था। फिर जब वह खोला गया तब वे वहाँ नहीं पाये गए। उनकी रचना "अरुट्पा" है।

तमिल साहित्यमें कई मुसलिम कवियोंकी रचनाओंको आदरपूर्ण स्थान मिला है। इनमें "उमर पुलवर" और "सय्यादु पुलवर" (कवि) प्रसिद्ध हैं। शीदक्कादि नामक मुसलिम अमीर तमिल कवियोंका बड़ा आदर करते थे। उनका नाम "सैयद कादर" था जो तमिलमें "शीदक्कादि" बन गया।

तमिल साहित्यकी चर्चा करते हुए " वीर मा मुनिवर " ( वीर महामुनिजी ) का नाम लेना आवश्यक है। ये इटली देशके थे और ईसाई धर्मका प्रचार करनेके लिए सन् १७०६ ई में दक्षिण भारतमें आए। उनका नाम " कान्स्टेन्ट बेस्की " था। उन्होंने तमिल भाषाका अध्ययन कर उसमें अच्छा पाण्डित्य प्राप्त किया। उन्होंने " तेम्बावणि " " नावलूर कलम्बकम् " " तोन्नूल विळक्कम् " आदि ग्रन्थ रचे।

यहाँपर संगीतके सम्बन्धमें दो बातें बताना आवश्यक है। आजकल दक्षिण भारतमें प्रचलित संगीत " कर्नाटिक संगीत " कहलाता है। इसकी पद्धति और शैली उत्तर भारतमें प्रचलित संगीतसे एकदम भिन्न है। बहुत प्राचीन कालमें तमिलका अपना एक संगीत क्रम था। अनेक प्रकारके बाजे थे तथा अनेक प्रकारके राग प्रचलित थे। जैन और बौद्ध धर्मोंके कट्टर प्रचारकोंके कारण तमिल संगीत सम्बन्धी साहित्य तथा वाद्य यन्त्र लुप्त-प्राय हो गए। कुछ सदी पूर्व संगीतका जब उद्धार हुआ, तब रागोंके नये संस्कृतजन्य नाम प्रचलित हुए। यद्यपि उत्तर भारतके रागों और दक्षिणके रागोंके नामकी समानता पाई जाती है तो भी स्वरूप एकदम भिन्न हैं। उदाहरणके लिए तमिलका " भैरवी " नामक राग उत्तर भारतीय " भैरवी " से एकदम भिन्न है। उत्तरकी " भैरवी " में प्रयुक्त सभी स्वर दक्षिणके " तोडि " नामक रागमें आते हैं पर गानेकी—अलापकी पद्धति भिन्न है। अब प्राचीन संगीत साहित्य सम्बन्धी शोध शुरू हुई है।

तमिल प्रदेशोंमें यद्यपि " तेवारम् " " तिरुप्पुगल " आदि तमिल गीतोंका प्रचार बराबर रहता आया तो भी उनका क्षेत्र मन्दिर-मठ आदि धार्मिक क्षेत्रों तक ही सीमित था। संगीत समारोह विवाह आदिमें अधिकतर तेलुगु या संस्कृतके गीत ही गाये जाते थे। प्रसिद्ध संगीतकार त्यागराज तमिल प्रदेशमें पैदा हुए थे। वे वहीं रहते थे फिर भी उनकी सारी रचनाएँ तेलुगुमें हुई थीं। उनके कुछ गीत संस्कृतमें भी हैं, पर तमिलमें उनका कोई गीत नहीं है। अठारहवीं सदीमें गोपाल कृष्ण भारती नामक एक कवि हुए। वे त्यागराजकी पद्धतिपर तमिल भाषामें " कीर्तन " रचने लगे। उनके नन्दनार चरित्र कीर्तन बहुत प्रसिद्ध है। अब तमिल गीतोंकी बहुत उन्नति हुई है।

उन्नीसवीं सदीमें जब सारे देशपर अंग्रेजोंका शासन स्थायी रूपसे जम गया तब देशकी सभी भाषाओंका एक नया ही युग आरम्भ हुआ। शिक्षाका एक नया क्रम प्रचलित हुआ। इसके लिए नए ढंगकी " पाठ-पुस्तकों " ( readers ) की आवश्यकता हुई। नये ढंगके व्याकरणकी आवश्यकता हुई। कविताका रूप बदला विषय बदला और शैली भी बदली। अतः कवियोंके लिए कोई स्थान नहीं रहा। नये समाचारपत्र निकलने लगे। नये ढंगके उपन्यास निकलने लगे। गद्यमें पुरानी पाण्डित्यपूर्ण जटिल भाषाके स्थानपर सरल सुन्दर भाषाका प्रचार बढ़ा। तमिल भाषाने शीघ्र ही अपनेको इस नये वातावरणके अनुकूल बना लिया।

तमिल भाषामें मीनाक्षी सुन्दरम् पिळ्ळै नये युगके प्रवर्तक माने जाते हैं। ये स्वयं उत्तम श्रेणीके विद्वान थे। उनकी प्रेरणा पाकर अनेक नवयुवक भाषाके सेवक बने। उन सेवकोंने न केवल उत्तम साहित्यकी ही रचना की बल्कि कई प्राचीन ग्रन्थोंका उद्धार किया और तमिल भाषाकी नई शैली चलाई।

उन्नीसवीं सदीके उत्तरार्द्ध तथा बीसवीं सदीके प्रथम दो दशाब्दियोंके साहित्यकारोंमें वेद नायकम् पिळ्ळै,सूर्य नारायण शास्त्री सुन्दरम् पिळ्ळै राजम् अय्यर, माधवय्या महामहोपाध्याय स्वामिनाथ अय्यर, व वें सु अय्यर और सुब्रह्मण्य भारती बहुत प्रसिद्ध हैं।

वेदनायकम् पिळ्ळै ईसाई थे और जिला मुंसिफ थे। उन्होंने आधुनिक ढंगके 'प्रताप मुदलियार चरित्तिरम्" नामक सर्वप्रथम तमिल उपन्यासकी रचना की। उनकी अन्य कई रचनाएँ भी हैं।

"सूर्य नारायण शास्त्री" तमिलके बड़े विद्वान थे। उनके तमिल प्रेमकी गहराईका अनुमान इस बातसे किया जा सकता है कि उन्होंने अपना नाम परिदिमाल कलैञर" कर लिया। "सूर्य नारायण शास्त्री" का यह शुद्ध तमिल रूप है। तमिल मोळिवरलाद" नामक उनकी तमिल भाषा सम्बन्धी रचना बहुत प्रसिद्ध है। उन्होंने इतिहास विज्ञान आदिपर कई पुस्तकें लिखवाईं।

सुन्दरम् पिळ्ळैने मनोन मनीयम्" नामक एक नाटक लिखा। "तिरु ज्ञान सम्बन्धर" नामक प्राचीन शिवभक्त कविका काल निर्णय तिरुविदांकूर (ट्रैवनकोर) के राजवंशका इतिहास आदि उनकी अन्य रचनाएँ हैं।

"राजम् अय्यर" बड़े उत्साही नवयुवक थे। उनपर स्वामी विवेकानन्दका बड़ा गहरा प्रभाव पड़ा। उनके "कमलाम्बाळ चरित्तिरम" को तमिल उपन्यास साहित्यमें बहुत ऊँचा स्थान प्राप्त हुआ है। बत्तीस वर्षकी अल्पायुमें ही उनका देहान्त हो गया था।

श्री माधवय्या एक अच्छे उपन्यासकार और कहानी-लेखक थे।

महामहोपाध्याय स्वामिनाथ अय्यर तमिल ताता (दादा) कहलाते थे। उन्होंने कई प्राचीन ग्रन्थोंका उद्धार किया। प्राचीन ताड़पत्रोंकी खोजमें उन्होंने बहुत कष्ट उठाया। कई प्राचीन रचनाओंकी प्रामाणिक प्रतियाँ प्राप्त कर वे उन्हें प्रकाशमें लाए। उनके अनेक शिष्य आज भी प्राचीन ग्रन्थोंकी खोज और नव साहित्य सृजनमें लगे हुए हैं।

व वें सु अय्यर प्रसिद्ध देशभक्त थे। बैरिस्टरीकी शिक्षा पानेके लिए वे इंग्लैण्ड गए। वहाँ वे वीर सावरकरके सम्पर्कमें आए। भारतकी स्वतन्त्रताके लिए आतंकवादियोंके साथ मिलकर आन्दोलन करने लगे। अंग्रेज सरकार उन्हें कैद करना चाहती थी, पर वे किसी तरह बचकर पाण्डिचेरी चले गए। वहाँ अरविन्द-

घोष और सुब्रह्मण्य भारतीके साथ रहने लगे। अंतमें पक्के गांधीवादी बने। आप "देश भक्तन्" नामक तमिल दैनिक पत्रका सम्पादन करते थे। उनकी कई कहानियाँ बहुत लोकप्रिय हैं।

तमिलका सर्वप्रथम दैनिक पत्र "सुदेश मित्रन्" है। श्री सुब्रह्मण्य अय्यर नामक प्रसिद्ध देशभक्तने यह पत्र आरम्भ किया। आज दैनिक तमिल पत्रोंमें इसका स्थान सर्वोपरि है।

अंग्रेजी शिक्षाका प्रभाव भारतवर्षमें तमिल भाषा-भाषियोंपर जितना पड़ा उतना अन्य लोगोंपर नहीं पड़ा। तमिल भाइयोंने अंग्रेजीकी बहुत अच्छी जानकारी प्राप्त की। वे उसके ऐसे प्रेमी हो गए कि अनेक परिवारोंमें घरेलू बोल-चालमें अनेक अंग्रेजी शब्द अनायास बीच-बीचमें आ जाते थे। सार्वजनिक क्षेत्रोंमें तो केवल धार्मिक संस्थाओंमें और पुराण-प्रवचनों आदिमें तमिलका प्रयोग होता था। ऐसे अवसरोंमें भी स्वागत भाषण परिचय कराना बधाई देना धन्यवाद समर्पण आदि अंग्रेजी भाषामें ही होते थे। तमिलमें बोलना तो आत्म-गौरवके लिए हानिकर माना जाता था। ऐसी स्थितिमें सुब्रह्मण्य भारती कांचीपुरम्‌के कृष्णास्वामी शर्मा सुब्रह्मण्य शिवा व वे सु अय्यर, सत्यमूर्ति आदि देशभक्तोंने तमिल भाइयोंमें नव जीवन फूंककर तमिल भाषाको महत्वपूर्ण स्थान प्रदान किया।

• • •

भी देशभरमें व्याप्त थे और उसी प्रकार गरम दलवाले भी सारे देशमें फैले हुजे थे। बीसवीं सदीके आरम्भमें हमारा देश स्वराज्यका मन्त्र जपने लगा। नरम दलवाले केवल प्रस्ताव पासकर अधिक अधिकारकी माँग पेश करते थे। आतंकवादी बास तथा अलका प्रयोगकर स्वतन्त्रता पानेका प्रयत्न करते थे। इन दोनोंके बीचमें गरम दलवाले लोग जनतामें जागृति पैदा करके स्वराज्य पानेका प्रयत्न करते थे।

सन् १९१४ में यूरोपमें प्रथम महायुद्ध छिड़ा। उसका प्रभाव सारे संसारपर पड़ा—भारतपर भी पड़ा। उसी समयके लगभग गाँधीजी दक्षिण अफ्रीकामें अपना काम पूराकर भारत लौटे थे। लगभग उसी समय तिलक महाराज छह वर्षके कारावाससे मुक्त हुए थे। उन्हीं दिनोंमें एनी बसन्टने होम रूल आन्दोलन शुरू किया था। इन परिस्थितियोंका परिणाम यह हुआ कि देशमें एक नवीन एकताका भाव जागृत हुआ। तिलक महाराज देशके सर्वोत्तम नेता बने। उनके देहान्तके कुछ समय पहले ही गाँधीजी सक्रिय राजनैतिक आन्दोलनमें भाग लेने लगे थे। जब लोकमान्य तिलकका देहान्त हुआ तब मानों उन्होंने अपने नेतृत्वका भार गाँधीजीको सौंपा।

तिलक महाराजके दक्षिण भारतीय समर्थकोंमें सुब्रह्मण्य भारती प्रमुख थे। गाँधीजी जब दक्षिण भारत आये तब भारती उनसे मिले उन्हें आशीर्वाद दिया। इस घटनाके कुछ ही समय बाद भारतीका देहान्त हुआ।

जब भारतके सार्वजनिक मंचमें बापूजी उतरे, तब एनी बसन्ट, विपिन सुरेन्द्रनाथ बनर्जी आदि नेताओंकी ज्योति मन्द पड़ गई थी।

दक्षिण भारतमें कविवर सुब्रह्मण्य भारती गाँधी युगके आरम्भके लिए पूर्व तैयारियाँ करनेवालोंमेंसे एक थे। अपने साप्ताहिक पत्रों और सुमधुर गीतोंके द्वारा उन्होंने जनतामें नया उत्साह पैदा किया—नई जान फूँकी। भारती जन्मतः कवि थे। यदि स्वतन्त्रताके लिए प्रयत्न करनेका प्रश्न न होता तो भारतीकी रचनाएँ सम्भवतः और ही ढंगकी होतीं। यह मानना पड़ेगा कि भारतीने अपने लेखों और गीतों द्वारा अपने कालपर जितना प्रभाव डाला उतना ही प्रभाव उस समयकी परिस्थितिने भारतीपर भी डाला।

## जन्म और शिक्षा

दक्षिण भारतकी दक्षिणी सीमामें पूर्व कालमें पाण्ड्य राजाओंका प्रभुत्व था। उसके बाद अनेक छोटे-मोटे राजा हुए। अँग्रेजोंके आनेके बाद वहाँ केवल कई छोटे जमींदार रह गये जो राजा कहलाते थे। "एट्टयापुरम्" एक ऐसी ही जमींदारी थी। यह स्थान तिरुनेल्वेली जिलेमें है। इस जमींदारीकी करीब पाँच-छह लाखकी वार्षिक आमदनी थी। इस जमींदारके चिन्नसामि अय्यर नामक एक दरबारी थे। उनका गणित शास्त्रसे बड़ा प्रेम था। सुब्रह्मण्य

भारती चिन्नस्वामी अय्यरके पुत्र थे। उनका जन्म सन् १८८२ में हुआ। बचपनमें लोग उनको "सुब्बय्या" नामसे पुकारते थे। जब वे पाँच सालके थे तब उनकी माताका देहान्त हुआ। उनके पिताने दूसरा ब्याह कर लिया।

चिन्नस्वामी अय्यरकी बड़ी इच्छा थी कि "सुब्बय्या" बड़ा गणितज्ञ बने और आई सी एस में उत्तीर्ण होकर बड़े ओहदेपर जावे। पर भारतीका मन बचपनसे ही कविताकी ओर प्रवृत्त हुआ। वे पितासे बहुत डरते थे। इस डरके कारण अपने समवयस्क बालकोंके साथ खेलते भी बहुत कम थे। किसी अंग्रेज कविके बारेमें कहा जाता है कि वह बचपनमें ही कविता रचने लगा था। उससे रुष्ट होकर उसके पिताने खूब मारा कि वह आगे कविता न रचे तो लड़का मार खाते-खाते अपने पितासे बोला —

"पपा पपा पिटी टक
मी मोर वर्सेस विल नाट मेक"

भारतीकी भी कुछ ऐसी ही बात थी। पिताजी पुत्रको डाँटते कि "क्या बात है? सुब्बय्या तू गणितपर ध्यान नहीं देता। तेरा तो बालकाल है, यही सीखनेका समय है" तो भारती पिताको जवाब देनेका साहस तो नहीं करते थे पर मन-ही-मन गुनगुनाते 'बाल गमक पाक काक भाक यह सब जाल है।' मतलब यह कि अनुप्रासयुक्त शब्दोंके जोड़का उनको बचपनमें ही बड़ा शौक था।

शिक्षा प्राप्त करनेके लिए यथासमय उनको पाठशालामें दाखिल किया गया। पढ़ाईमें वे बहुत ही सामान्य थे पर कविताएँ बराबर करते रहते थे। पाठ्यक्रममें विद्यार्थियोंको प्राचीन कवियोंकी रचनाएँ कण्ठस्थ करके वर्गमें सुनानी पड़ती थीं। भारती कवियोंकी रचनाएँ सुनानेमें तो असमर्थ थे अपनी ही एक-दो कविताएँ सुनाते थे। इसपर अध्यापक और विद्यार्थी उनको व्यंग्यमें "भारती" (सरस्वती—विदुषी) कहा करते थे। एक बार भारती वर्गमें न कोई प्राचीन कविता सुना सके न अपनी ही रचना सुना सके। अध्यापकने कहा— "तू तो बड़ा कालमेघ (एक प्राचीन कवि—इस शब्दका अर्थ है प्रलयका बादल) है, कविता क्यों नहीं सुनाता?" झट भारतीने जवाब दिया— "गुरुजी, मेघ तो किसीकी आज्ञासे वृष्टि नहीं करता। वह तो स्वेच्छासे ही बरसा करता है।" यह सुनकर अध्यापक खुश भी हुए और साथ ही साथ नाराज भी। कुछ दिन बाद भारतने उनको एक स्तव सुनाया। उस कवितामें केलेके पेड़के साथ-साथ सुपारीके पेड़का भी वर्णन था। अध्यापक बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने एक सभा बुलाई। उन्होंने पहले उपहासमें जो 'भारती' की उपाधि दी थी वही उपाधि अब उन्होंने गम्भीरताके साथ समारोह सुब्बय्याको दी। तभीसे उनका उपनाम 'भारती' ही अधिक प्रचलित हो गया।

भारती सदा ही अन्ध परम्पराका खण्डन करते रहे। प्राचीन कवियोंकी कविताओंका मतलब समझे बिना तोतेके समान रटना उन्हें पसन्द नहीं था। पर प्राचीन कविताओंका अध्ययनकर उनकी विशेषताओंका परिचय प्राप्त करनेमें उनकी बड़ी अभिरुचि थी। वे कालिदासके पुजारी तो थे ही अंग्रेज कवियोंकी रचनाओंके प्रति भी उनके मनमें बड़ी रुचि थी। उन्हें विशेष रूपसे शेली और कीट्स ( Shelly and Keats ) की रचनाएँ बहुत पसन्द थीं। उन्होंने एट्टयापुरम्में "शेलियन संघ की स्थापना भी की थी।

## विवाह

सन् १८९७ में चौदह वर्षकी आयुमें भारतीका विवाह हुआ था। उस समय उनकी पत्नी "चेल्लम्मा केवल सात वर्षकी थी। उन दिनों तमिल ब्राह्मणोंमें विवाहका समारोह पाँच दिन तक रहा करता था। पहले दिन बरातका आगमन होता था दूसरे दिन विवाह संस्कार होता था और पाँचवें दिन विवाह समारोहका समावर्तन होता था। बीचके तीसरे और चौथे दिन सामान्य मनोरंजनका कार्यक्रम रहता था। शामको वर-वधू एक दूसरेके पाँवमें महावर लगाया करते। यह कार्यक्रम नलंगु कहलाता है। रातको भोजनके बाद वर-वधू झूलेपर बैठकर झूलते हैं। यह कार्यक्रम "ऊँजल कहलाता है। इन अवसरोंपर वर और वधू दोनों पक्षकी महिलाएँ (कभी-कभी पुरुष भी) सम्मिलित होकर खुशियाँ मनाया करती हैं। इन अवसरोंपर गानेका कार्यक्रम अनिवार्य रूपसे रहता है और वधूका गाना तो होता ही है। भारतीके विवाहमें बेचारी सात वर्षकी वधू गा नहीं सकी। तो कविवरने तुरन्त गीत रचकर अपने सुमधुर कण्ठसे सुनाया। आजकल पाँच दिनके समारोहकी प्रथा उठ ही गई है—पहले दिन वरका स्वागत और दूसरे दिन विवाह संस्कार होता है। विवाहके दिन "नलंगु "ऊँजल" आदि कार्यके लिए भी किसी-न-किसी तरह समय निकाल लिया जाता है।

## काशीवास

विवाहके कुछ दिन बाद ही भारतीके पिताका देहान्त हो गया था। उनकी दूसरी पत्नीसे उनके दो सन्तानें थीं सोलह वर्षकी छोटी उम्रमें ही भारतीपर सारे परिवारके पालनका भार आ पड़ा था। पिताकी कोई सम्पत्ति नहीं थी राजाश्रयका विश्वास नहीं था। वे किसी परीक्षामें उत्तीर्ण नहीं थे कि कहीं कोई नौकरी प्राप्त कर सकते। इसलिए वे इस बातका अनुभव करने लगे कि शिक्षा प्राप्तकर किसी परीक्षामें उत्तीर्ण हुए बिना कुटुम्बके निर्वाहका भार उठाना कठिन हो जाएगा। परिणामतः उन्होंने अपनी पत्नीको उसके मायके भेज दिया उनकी विमाता भी अपने बच्चोंके साथ अपने मायके चली गई। उन दिनों भारतीकी फूफी

भारतीमें रहती थी। उसके गुजरनेपर भारती काशी चले गये। कुप्पी निस्सन्तान थी इसलिए अपने भतीजेका वह बड़े प्रेमसे लालन-पालन करने लगी।

उन दिनों तमिल युवकोंमें खूब लम्बी चोटी रखनेकी प्रथा थी। आजकल तो पाश्चात्य ढंगपर बाल कटवानेकी रीति चल पड़ी है। तमिल प्रान्तके ब्राह्मण लोग आज भी मूँछें नहीं रखा करते। भारती तो अन्ध परम्पराके विरोधी थे ही। अतः काशी पहुँचकर वे पाश्चात्य ढंगसे केशोंको बढ़ाने लगे। पौरुषसूचक मूँछें भी बढ़ाने लगे। उनके फूफाजीको यह अच्छा नहीं लगा। उन्होंने नवयुवक भारतीको अपने साथ बैठकर खाना खानेसे मना कर दिया। भारतीको इस बातसे विशेष दुख नहीं हुआ। फूफाजीके खानेके बाद या कभी-कभी पहले भी अपने भोजनसे निवृत्त होकर पढ़ाईके कामपर वे चले जाया करते थे।

भारतीके फूफाजी प्रतिदिन बड़ी निष्ठाके साथ "नटराज" भगवानकी मूर्तिकी पूजा किया करते थे। वह चलसे फूल अक्षत नैवेद्य आदि सामग्री जमा करते और ध्यान आवाहन आदि सोलहों उपचारोंसे युक्त पूजा करते थे। उन उपचारोंमें भक्ति-गीत सुनानेका भी एक क्रम रहता है। इसके लिए उन्होंने "ओदुवार" (पाठक या गायक) नामक जातिके एक युवकको नियुक्त किया था। उसका प्रतिदिनका काम था—पूजाके लिए फूल जमा करके लाना और समयपर भक्तिगीत गाना। एक दिन वह पूजाके समय उपस्थित नहीं था। फूफाजी चाहते नहीं थे कि गीत सुनानेका क्रम टूटे। वे बहुत बेचैन हो गए। उनकी पत्नीने उस समय उनसे कहा कि "सुब्बय्या तो बहुत अच्छा गाता है, उसीको गानेके लिए क्यों न बुलाया जाये ?" भारतीको बुलाया गया। भारतीने ऐसे भावपूर्ण ढंगसे गीत गाकर सुनाया कि फूफाजी मन्त्रमुग्ध-से हो गए।

**जीवन संग्राम :**

काशीमें भारती सेण्ट्रल हिन्दू कालेज में पढ़ते थे। अन्य विषयोंके साथ-साथ उन्होंने संस्कृत और हिन्दीका भी अच्छा ज्ञान प्राप्त किया। मैट्रिककी परीक्षामें वे प्रथम श्रेणीमें उत्तीर्ण हुए।

पढ़ाई पूरी करके भारती फिर एट्टयापुरम् पहुँचे। राजा साहबने उन्हें काशीसे घर पहुँचनेका खर्च देकर बुलाया था। राजा साहब उनको अपना दरबारी बनाकर सदा अपने पास रखना चाहते थे। भारती पहलेसे ही बड़े देश-भक्त थे। काशीवासमें उनका मन देश-प्रेम और स्वतन्त्रताके भावोंसे और भी अधिक भर गया था। मैजिनी और गैरिबाल्डी जैसे स्वतन्त्रताके पुजारियोंके वे भक्त बन गये। वे उनकी प्रशंसामें गीत रचने लगे। उन्हें राजा साहबका ऐश-आराम और निरुद्योगी जीवन अच्छा नहीं लगा। वे राजा साहबके मुँहपर ही उनकी कड़ी आलोचना करने लगे। सदा अपनी प्रशंसा ही सुननेके आदी राजा साहब

ऐसी आलोचना भला क्यों सहते? भारतीको राजा साहबके दरबारसे [illegible]
पड़ा। आजीविकाके प्रश्नने उनके सामने भयंकर रूप धारण कर लिया। [illegible]
नगरके सेतुपति हाईस्कूलमें तमिल भाषाके शिक्षक बने।

उन दिनों हाई स्कूलोंमें भाषा शिक्षककी बड़ी दुर्गति थी। वे [illegible]
केवल अपनी भाषाकी जानकारी रखते थे—अन्य विषयोंकी जानकारी प्राप्त [illegible]
कोई प्रयत्न नहीं करते थे। इसका परिणाम यह होता था कि न स्कूलके [illegible]
ही उनका आदर करते थे और न विद्यार्थी। भारती ऐसे भाषा शिक्षक नहीं
उन्हें काफी यात्राके कारण जीवनका कुछ अनुभव हो गया था तात्कालिक [illegible]
परिस्थितिका ज्ञान था। अंग्रेजीकी भी अच्छी जानकारी थी। अत [illegible]
उनका बड़ा आदर करते थे।

## पत्रकार भारती

इसके कुछ समय पूर्व ही मद्रास शहरसे "सुदेश मित्तिरन (
मित्र) नामक एक तमिल दैनिक पत्र निकलने लगा। उस समय मद्रास
दो-तीन अंग्रेजी दैनिक पत्र तो निकल ही रहे थे पर तमिल दैनिक पत्र एक [illegible]
था। श्री सुब्रह्मण्य अय्यर नामक एक प्रसिद्ध देशभक्तने यह पत्र आरम्भ
उन दिनोंमें देशी भाषाओंके पत्र चलानेमें बड़ी कठिनाइयाँ उठानी पड़ती
विशेष रूपसे तमिल प्रदेशमें परिस्थिति और भी कठिन थी। तमिल भाषा
पंडित थे वे देश-विदेशकी स्थितियोंका परिचय प्राप्त करनेकी आवश्यक
नहीं रखते थे। जो ऐसी क्षमता रखते थे वे मातृभाषाकी सेवा करना कोई
गौरवकी बात नहीं मानते थे। ऐसी परिस्थितिमें भी श्री सुब्रह्मण्य [illegible]
ध्यान सुब्रह्मण्य भारतीकी ओर आकृष्ट हुआ। वे भारतीके उत्साह ओजस्वी
देश प्रेमसे प्रभावित हुए। यद्यपि वे भी पक्के देशभक्त थे तो भी कुछ नरम [illegible]
थे। उन्हें डर था कि भारतीको यदि पूरी स्वतन्त्रता दे दी जाये तो वे [illegible]
आकर कुछका कुछ लिख बैठेंगे। इसलिए उन्होंने भारतीको अपना तमिल
उपसम्पादक बनाकर केवल विदेशी समाचारोंके अनुवाद तथा अन्य समा[illegible]
सम्पादन करनेका काम सौंपा। अग्रलेख लिखनेका भार भी भारतीपर नहीं
भारती यह काम स्वीकारकर मद्रास शहरमें आकर रहने लगे।

सदा राजाकी स्तुति गाते रहने या निरे अध्यापक बने रहनेकी
यह पत्र-सम्पादनका काम भारतीके मनके कुछ अधिक अनुकूल था। पर यहाँ [illegible]
पूरा सन्तोष नहीं मिला। विदेशियोंका अत्याचार और स्वदेशवासियोंकी [illegible]
और संकुचितताले वे दुखी थे—अपना सन्देश सुनानेके लिए आतुर थे। अप[illegible]
इच्छाकी पूर्ति वे बीच-बीचमें गीत रचकर तथा उन्हें सार्वजनिक सभाओंमें
कर देते थे पर समाचारपत्रों द्वारा अपने इन विचारोंको प्रकट नहीं कर पाते थे

## स्वदेशी नौका कम्पनी

इस बीचमें देशमें कई महत्वपूर्ण ऐसी घटनाएँ घटीं जिनसे उनके उत्साह को और भी अधिक बढ़ावा मिला। भारती सन् १९ ४ में मद्रास पहुँचे। सन् १९ ५ में बंग-विभाजन हुआ। राजनैतिक क्षत्रमें वन्दे मातरम् मन्त्रका जप होने लगा। भारतीने इस मन्त्रको लेकर अनेक गीतोंकी रचना की। सन् १९०६ में श्री वो चिदम्बरम् पिळ्ळै नामक देशभक्तने जहाजका कारोबार शुरू किया। प्राचीन कालमें तमिल प्रदेशके जहाज दूर-दूर देशोंतक पहुँचते थे। अंग्रेजोंके राज्यमें शुरू-शुरूमें भारतीयोंका एक भी जहाज नहीं था जितने भी जहाज थे सभी विदेशियोंके थे। भारतवर्षके समुद्रतटीय बन्दरगाहोंके बीच भी कहीं कोई देशी जहाजका आना गमन नहीं होता था। चिदम्बरम् पिळ्ळैने "तूतुकुडी (अंग्रेजीमें टूटिकोरिन) से सिंहल (लंका) के कोलोम्बो नगरतक जहाज चलानेका निश्चय किया। लाखों रुपयोंकी पूँजी लगाकर "स्वदेशी स्टीम नेविगेशन कम्पनी नामक संस्था कायम करके उन्होंने एक जहाज खरीदा। जहाज दोनों बन्दरगाहोंके बीचमें चलने लगा। जनताने इस नव प्रयत्नका बहुत समर्थन किया। पर विदेशी व्यापारियों और सर कारने कुछ ऐसा चक्र रचा कि यह कारोबार चल ही न सका। परिणामतः लाखों रुपयोंकी पूँजी डूब गई। चिदम्बरम् पिळ्ळैपर राजद्रोहका दोष लगाया गया। उन्हें कठिन कारावासका दण्ड दिया गया। उन्हें जेलमें बैलकी तरह कोल्हू चलानेका काम दिया गया। चिदम्बरम् पिळ्ळै भारतीके मित्र थे। उनपर किए गए इन अत्याचारोंका भारतीपर बहुत प्रभाव पड़ा।

## "इन्डिया और "बाल भारत"

सन् १९ ६ में कलकत्तेमें राष्ट्रीय महासभा (कांग्रेस) का अधिवेशन दादाभाई नौरोजीकी अध्यक्षतामें हुआ था। भारती उसमें गए थ। अधिवेशनके बाद मद्रास लौटनेके पूर्व वे सिस्टर निवेदितासे मिलने गए। इस मुलाकातका परिणाम यह हुआ कि भारती स्त्री-स्वातन्त्र्य तथा धर्म-जाति-समन्वयके समर्थक बने।

भारती अपने विचारोंको प्रकट करनेके लिए आतुर थे। कलकत्तेसे लौटनेके बाद उन्हें इस बातका सुअवसर प्राप्त हुआ। स्वदेशी आन्दोलन खूब प्रबल हुआ। स्वदेशी वस्तुओंका व्यापार चलानेके लिए एक "भारत भण्डार स्थापित हुआ। तमिल और अंग्रेजीमें एक-एक साप्ताहिक पत्र निकालनेका निश्चय हुआ। उत्साही देशभक्त आवश्यक आर्थिक सहायता देनेको तैयार हुए। भारती दोनों साप्ताहिक पत्रोंके सम्पादक और भण्डारके व्यवस्थापक बने। तमिल पत्र "इन्डिया और अंग्रेजी पत्र "बाल भारत नामसे प्रकाशित हुए। भारतीका दैनिक "सुदेश मित्तिरन" पत्रसे सम्बन्ध छूट गया।

उन दिनों सामान्य जनताकी अभिरुचि सार्वजनिक कार्योंमें बहुत कम थी। कुछ पढ़े-लिखे लोग कांग्रेसके नरम दलका समर्थन करते थे। कुछ लोग छिपे-छिपे गोला-बारूदका संग्रह करनेके स्वप्न देखा करते थे। तिलक महाराजके विचारोंका समर्थन करनेका किसीको साहस नहीं होता था। भारतीने यह काम अपने ऊपर लिया। अपने दोनों पत्रों द्वारा उन्होंने नव-जागृतिका शंख फूँका था। सार्वजनिक सभाओंमें नये-नये गीत गाकर आप लोगोंमें उत्साह पैदा करते थे।

उन दिनों मद्रासके एक प्रसिद्ध देशभक्त थी थी कृष्णस्वामी अय्यर थे। (यहाँपर अप्रासंगिक होनेपर भी यह कहना अनुचित न होगा कि सन १९१० में ये देशभक्त काशीकी नागरी प्रचारिणी सभाके एक समारोहमें सम्मिलित हुए और उससे प्रभावित होकर उन्होंने घोषित किया कि हिन्दी ही भारतकी राष्ट्रभाषा बन सकती है और उसका दक्षिण भारतमें प्रचार किया जाना चाहिए। वे महामना मालवीयजीके आप्त मित्र थे। उनके पुत्र आज भी दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभाके सबल समर्थक हैं।) वे नरम दलके थे। भारती अपने पत्रोंमें उनकी कड़ी आलोचना करते थे।

## नरम दलके नेतासे भेंट

एक बार एक मित्र भारतीको श्री कृष्णस्वामी अय्यरके पास ले जाना चाहते थे। भारती चलनेको तैयार नहीं थे पर मित्रके अनुरोधसे उन्हें जाना ही पड़ा। मित्रने कृष्णस्वामी अय्यरसे केवल "एक उदीयमान कवि" कहकर भारतीका परिचय कराया। उनके गीत सुनकर अय्यर बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने कविको १०) का पुरस्कार देकर कविके गीतोंकी दस हजार प्रतियाँ छपवाईं और उन्हें सारे तमिल प्रदेशमें बँटवाईं। बादको जब कविके नामका पता चला तो श्री कृष्ण-स्वामी अय्यर बोले—"राजनीति अलग बात है साहित्य अलग। सम्पादक भारतीको मेरा खण्डन करनेका अधिकार है पर कवि भारतीका आदर करना मेरा कर्तव्य है। मुझे सम्पादक भारतीसे कोई डर नहीं है कवि भारतीके प्रति मेरी बड़ी श्रद्धा है।

## सूरत कांग्रेस

सन् १९०७ में सूरतमें जो कांग्रेस हुई थी उसमें भारती भी गये थे। मद्रासके कई नवयुवक उनके साथ गए। भारतीके मनमें पहलेसे ही तिलक महाराजके प्रति बड़ी श्रद्धा थी। सूरतकी यात्राके बाद तो तिलक महाराज उनके आराध्य देव ही बन गए। वे कहा करते थे—"जो नेता केवल अपने बड़प्पनका ख्याल रखता है अपने अनुयायियोंकी सुख-सुविधाओंका ख्याल नहीं रखता वह तो निरा नेता है। पर जो नेता सदा अपनसे अधिक अपने अनुयायियोंकी चिन्ता करता है वह मनुष्य नहीं देवता है। सूरतमें प्रतिदिन तिलक महाराज हमारे बासामें

जाते और हर प्रतिनिधिसे पूछते थे कि तुम्हें कोई तकलीफ तो नहीं होती है? किसी बातकी आवश्यकता हो तो निस्संकोच माँगो। वे तो सचमुच देवता ही थे!

## तिलक महाराजसे भेंट

सूरत पहुँचते ही भारतीका प्रथम प्रयत्न तिलक महाराजसे मिलनेका था। उन्होंने तिलकका नाम सुना था पर उनसे कभी मिले नहीं थे। सूरत शहर नया था वहाँकी भाषासे भी वे परिचित नहीं थे। उनके पहुँचनेके कुछ समय पूर्व ही वहाँ जोरका पानी बरसा था। रास्तेपर चलना कठिन था। फिर भी वे उत्साह निकल पड़े। घुटन तकके कीचड़में चलते हुए भारती कांग्रेस मण्डपकी ओर गए। वहाँ एक स्थानपर उन्होंने देखा कि कुछ लोग पानी बहानेके लिए नाले काट रहे थे और एक सज्जन हाथमें छाता लिए उन लोगोंको मार्गदर्शन करा रहे थे। भारतीने फौरन ही अपने इष्टदेवको पहचान लिया। न तो पानीकी ही परवाह की न कीचड़की। वहींपर झटसे उन्होंने भूमिपर गिरकर दण्डवत प्रणाम किया।

सूरत काँग्रेसके बाद सरकारने अपनी दमन नीतिका आरम्भ किया। यद्यपि "इन्डिया" के सम्पादनका सारा काम भारती ही करते थे—सारे लेखोंका उत्तर दायित्व उन्हींपर था तो भी सरकारी कागज-पत्रोंमें इस पत्रके सम्पादक पदपर "श्रीनिवासन" नामक एक सज्जनका नाम छपता था। भारतीका एक लेख आपत्तिजनक माना गया सरकारने पत्रपर कानूनी कार्रवाई की। पत्रके सम्पादकके नाते दण्ड भुगतना पड़ा "श्रीनिवासन" को। उन्हें पाँच वर्षके कठिन कारावासका दण्ड दिया गया था।

## पाण्डिचेरी प्रवास

इधर सरकार भारतीको किसी-न-किसी तरह पकड़कर दण्ड देनेके यत्नमें थी और उधर उत्साही नवयुवकोंका प्रयत्न था कि भारतीके सम्पादकत्वमें "इन्डिया" पत्र बराबर निकलता रहे। मद्राससे दक्षिणमें करीब एक सौ मीलकी दूरीपर समुद्रके किनारे पुदुच्चेरी नामक एक नगर है। इसे पाश्चात्य लोग पाण्डिचेरी कहते हैं। यह उन दिनों फ्रान्स देशके अन्तर्गत था। (यद्यपि अब यह नगर "भारत-संघ" में सम्मिलित हो गया है तो भी फ्रान्स देशने अभीतक उसे विधिवत भारतको सौंप नहीं दिया है।) यह निश्चय हुआ कि भारतीको पाण्डिचेरी भेजा जाये और वे वहाँसे "इन्डिया" पत्र निकालें। पहले तो इस विचारको स्वीकार नहीं किया गया। यह कहा गया कि मद्रास छोड़कर जाना "पलायन" माना जाएगा "कायरता" मानी जाएगी। पर अन्तमें निश्चय यही हुआ कि लोग चाहे जो कहें या समझें पर देशके हितके लिए पत्रको जारी रखना आवश्यक है और पाण्डिचेरीसे ही यह काम हो सकता है।

इस बीचमें सरकारने भारतीको कैद करनेकी आज्ञा जारी कर दी थी। इसका पता भारतीको कृष्णस्वामी अय्यर द्वारा मिल गया। इन कृष्णस्वामी अय्यरके विषयमें कुछ लोगोंका तो यह विश्वास है कि ये वही प्रसिद्ध नेता हैं, जिनकी भारतीने कड़ी आलोचना की थी। उस समय वे मद्रास राज्य सरकारके बहुत उच्च पदाधिकारी बन गए थे। दूसरे कुछ लोगोंका यह कहना है कि कृष्णस्वामी अय्यर एक दूसरे ही सज्जन थे जो पुलिस विभागके उच्च अधिकारी थे और भारतीके बड़े प्रेमी थे। जो भी हो यह समाचार पाते ही भारती मद्रास छोड़कर पाण्डिचेरी चले गए। उनके पहुँचनेके कुछ दिन बाद श्री अरविन्द घोष और व. वें. सु. अय्यर भी वहाँ जा पहुँचे।

ये सब राजनैतिक प्रवासी पाण्डिचेरीमें "सुदेशी" (स्वदेशी आन्दोलनके समर्थक) कहलाते थे। इन लोगोंको वहाँ बहुत-सी कठिनाइयाँ झेलनी पड़ीं। भारती जब मद्राससे निकले तब अपने एक मित्रसे पाण्डिचेरी निवासी एक सज्जनके नाम एक परिचय-पत्र ले गए। उस सज्जनने भारतीको अपने साथ रखा। परन्तु अँग्रेजी राज्यकी पुलिसकी प्रेरणासे फ्रान्सकी पुलिसने उस सज्जनको इतना डराया-धमकाया कि उन्हें विवश होकर भारतीको अपने यहाँसे हटाना पड़ा।

सौभाग्यवश उन्हें पाण्डिचेरीमें एक और मित्र मिल गए। उस मित्रका भारतीके प्रति इतना ममत्व हो गया था कि स्वयं कष्ट उठाकर भी उन्होंने भारतीको अपने घरमें आरामसे रखा। इतना ही नहीं भारतीकी सहायता करनेके लिए वे अपनी पत्नीके गहने तक गिरवी रखनेमें संकोच नहीं करते थे। यह सच्चे भारती भक्त न तो कोई बड़े नेता थे और न सम्पन्न परिवारके ही। ये एक व्यापारीके यहाँ मुनीमी करके अपनी आजीविका चलाते थे। देशभक्तिकी भावना उनमें कूट-कूटकर भरी हुई थी। ये काव्यप्रेमी भी थे और भारतीके त्यागका महत्व जानते थे। उनका नाम सुन्दरेश अय्यर था।

## प्रवासकी कठिनाइयाँ

अँग्रेज सरकार फ्रेंच सरकारपर बहुत दबाव डालती थी कि वह राजनैतिक कार्यकर्ताओंको अपने यहाँसे हटा दे। पर राजनैतिक कार्यकर्ताओंको आश्रय देनेसे इनकार करना अन्तर्राष्ट्रीय नीति एवं नियमोंके विरुद्ध था। उसी प्रकार अँग्रेज सरकारको असन्तुष्ट करना उनके अपने स्वार्थके लिए हानिकारक था। इसलिए उसने एक नया कानून बनाया कि जो "विदेशी" पाण्डिचेरीमें आकर बसना चाहते हैं, उन्हें पाण्डिचेरीके पाँच ऑनरेरी मजिस्ट्रेटोंकी सिफारिश प्राप्त करनी होगी। पाण्डिचेरी भारतके अन्तर्गत एक छोटा-सा शहर है। उसपर फ्रान्सका आधिपत्य था। इसलिए फ्रान्सीसी अधिकारियोंके लिए उस नगरके बाहरका भाग "विदेश" था। इस कानूनसे अरविन्द बाबू, व. वें. सु. अय्यर, भारती और अन्य सभी



सुब्रह्मण्य भारती और उनकी पत्नी चेल्लम्मा

[श्री बी आर. के पद्मनाभनके सौजन्यसे प्राप्त]

इस बीचमें सरकारने भारतीको कैद करनेकी आज्ञा जारी कर दी थी। इसका पता भारतीको कृष्णस्वामी अय्यर द्वारा मिल गया। इन कृष्णस्वामी अय्यरके विषयमें कुछ लोगोंका तो यह विश्वास है कि ये वही प्रसिद्ध नेता हैं, जिनकी भारतीने कड़ी आलोचना की थी। उस समय वे मद्रास राज्य सरकारके बहुत उच्च पदाधिकारी बन गए थे। दूसरे कुछ लोगोंका यह कहना है कि कृष्ण-स्वामी अय्यर एक दूसरे ही सज्जन थे जो पुलिस विभागके उच्च अधिकारी थे और भारतीके बड़े प्रेमी थे। जो भी हो यह समाचार पाते ही भारती मद्रास छोड़कर पांडिचेरी चले गए। उनके पहुँचनेके कुछ दिन बाद ही अरविन्द घोष और व वें सु अय्यर भी वहाँ आ पहुँचे।

ये सब राजनैतिक प्रवासी पांडिचेरीमें "सुदेशी" (स्वदेशी आन्दोलनके समर्थक) कहलाते थे। इन लोगोंको वहाँ बहुत-सी कठिनाइयाँ झेलनी पड़ीं। भारती जब मद्राससे निकले तब अपने एक मित्रसे पांडिचेरी निवासी एक सज्जनके नाम एक परिचय-पत्र ले गए। उस सज्जनने भारतीको अपने साथ रखा। परन्तु अंग्रेजी राज्यकी पुलिसकी प्रेरणासे फ्रान्सकी पुलिसने उस सज्जनको इतना डराया-धमकाया कि उन्हें विवश होकर भारतीको अपने यहाँसे हटाना पड़ा।

सौभाग्यवश उन्हें पांडिचेरीमें एक और मित्र मिल गए। उस मित्रका भारतीके प्रति इतना ममत्व हो गया था कि स्वयं कष्ट उठाकर भी उन्होंने भारतीको अपने परम आरामसे रखा। इतना ही नहीं भारतीकी सहायता करनेके लिए वे अपनी पत्नीके गहने तक गिरवी रखनेमें संकोच नहीं करते थे। यह सच्चे भारती-भक्त न तो कोई बड़े नेता थे और न सम्पन्न परिवारके ही। ये एक व्यापारीके यहाँ मुनीमी करके अपनी आजीविका चलाते थे। देशभक्तिकी भावना उनमें कूट-कूटकर भरी हुई थी। ये काव्यप्रेमी भी थे और भारतीके त्यागका महत्व जानते थे। उनका नाम सुन्दरेश अय्यर था।

## प्रवासकी कठिनाइयाँ

अंग्रेज सरकार फ्रेंच सरकारपर बहुत दबाव डालती थी कि इन राजनैतिक कार्यकर्ताओंको अपने यहाँसे हटा दे। पर राजनैतिक कार्यकर्ताओंको आश्रय देनेसे इनकार करना अन्तर्राष्ट्रीय नीति एवं नियमोंके विरुद्ध था। उसी प्रकार अंग्रेज सरकारको असन्तुष्ट करना उसके अपने स्वार्थके लिए हानिकारक था। इसलिए उसने एक नया कानून बनाया कि जो "विदेशी" पांडिचेरीमें आकर बसना चाहते हैं, उन्हें पांडिचेरीके पाँच ऑनरेरी मजिस्ट्रेटोंकी सिफारिश प्राप्त करनी होगी। पांडिचेरी भारतके अन्तर्गत एक छोटा-सा शहर है। उसपर फ्रान्सका अधिकार था इसलिए फ्रान्सीसी अधिकारियोंके लिए उस नगरके बाहरका भाग "विदेश" था। इस कानूनसे अरविन्द बाबू, व वें सु अय्यर, भारती और अन्य सभी

"सुदेशी" लोग बहुत चिन्तित हो गए। एक ऑनरेरी मजिस्ट्रेट भारतीके मित्र थे। भारतीने उन्हें सारी परिस्थिति समझाई। उन सज्जनने वहींपर एक सिफारिश पत्र लिखवाया और भारतीको आश्वासन देकर घर भेज दिया। दूसरे दिन उस सज्जनने भारतीको पत्रोंका एक गट्ठर लाकर दिया। उसमें भारतीके लिए, अरविन्द बाबूके लिए और व. वें. सु. अय्यरके लिए पाँच मजिस्ट्रेटोंके पाँच-पाँच सिफारिश-पत्र थे।

तब अंग्रेज सरकारने उन राजनैतिक शरणार्थियोंको कष्ट पहुँचानेका एक दूसरा मार्ग निकाला। पाण्डिचेरी एक छोटा-सा नगर है। वहाँ आश्रम प्राप्त उन सभी "सुदेशी" लोगोंको आर्थिक सहायता ब्रिटिश भारतसे ही मिलती थी। ब्रिटिश डाक विभागने सब पत्र मनीआर्डर आदि रोक लिए। उन तीनों या अन्य प्रतिष्ठित लोगोंके नामपर आनेवाले पत्र मनीआर्डर आदि प्रेषकोंको वापस कर दिए जाते थे। इससे भारती और उनके साथियोंको बहुत अधिक कठिनाइयाँ झेलनी पड़ती थीं। पर उन लोगोंने सारे कष्ट बड़े धीरजके साथ सहन किए। सहायता पहुँचानेवाले डाकसे रकम न भेजकर खुद ले जाते थे या विश्वसनीय लोगोंके हाथ भेज देते थे। इधर सरकारको भी हार मानकर अपनी निर्धारित नीति बदलनी पड़ी।

पाण्डिचेरीमें अरविन्द बाबू, भारती और व. वें. सु. अय्यर प्रति दिन नियमित रूपसे मिला करते थे और अनेक विषयोंकी चर्चा करते थे। धीरे-धीरे अरविन्द बाबूकी अभिरुचि निरी राजनीतिसे हटकर आध्यात्मिक विषयोंकी ओर मुड़ी। भारतीमें भी इस तरहका कुछ-कुछ भाव परिवर्तन हुआ। केवल देशप्रेमके बदले अब वे देवीकी स्तुति "काली माँ" "शक्ति" आदिपर भी गीत रचने लगे। पर उनके देशप्रेममें किसी तरहका अन्तर नहीं हुआ। वह ज्यों-का-त्यों बना रहा।

पाण्डिचेरीमें "इण्डिया" पत्र अधिक समय तक नहीं चल सका। उधर ब्रिटिश सरकारका विरोध था इधर फ्रेंच अधिकारियोंने भी बहुत कष्ट दिया। "इण्डिया" के बाद भारतीने "कर्मयोगी" नामक पत्र निकाला। यह भी अधिक समय तक नहीं चल पाया। इसके बाद उन्होंने "धर्म" नामक एक पत्र निकाला। यह भी कुछ समय तक ही चलकर बन्द हो गया।

भारतीने अपनी अधिकांश रचनाएँ पाण्डिचेरीमें ही कीं। वहाँ उन्होंने अनेक देशभक्तिपूर्ण गीत रचे। "पांचालि शपथम्" "कुयिल पाट्टु" "कण्णन पाट्टु" आदि काव्योंकी रचना की और "ज्ञान रथम्" नामक एक गद्य-काव्य भी रचा।

## छुटकारा

प्रथम महायुद्धमें अनेक मशहूर राजनीतिज्ञोंने जर्मनीके विरुद्ध इंग्लैण्ड और उसके मित्र राष्ट्रोंका समर्थन किया था। उसके अन्त होनेपर स्वराज्य प्राप्त करनेके सपने देखे जा रहे थे। पर सरकारने लोगोंको केवल राज्यों (प्रान्तों) के

शासनमें कुछ विभागोंके संचालनका अधिकार दिया। इस नए राज्य-सुधार-आयोजनको अमलमें लाते समय सरकारने राजनैतिक कैदियोंको मुक्त कर देनेकी घोषणा की। भारती पाण्डिचेरीके तंग जीवनसे ऊब गए थे। उन्होंने ब्रिटिश भारतमें आनेका निश्चय किया। पाण्डिचेरीकी सीमा पार करके ज्यों ही उन्होंने ब्रिटिश भारतमें प्रवेश किया त्यों ही पुलिसने उन्हें हवालातमें ले लिया। इधर मद्रासके कई प्रमुख लोगोंने सरकारपर बड़ा प्रभाव डाला। फलतः शीघ्र ही भारती मुक्त कर दिये गए। कुछ दिन तक वे अपनी पत्नीके गाँवमें जाकर रहे। ताम्रपर्णी नदीका तटवर्ती यह सुन्दर गाँव उन्हें बड़ा प्रिय था। भारतीके लिए मानसिक शान्ति प्रदान करनेमें यह स्थान बड़ा ही उपयोगी सिद्ध हुआ।

कुछ दिन आराम करनेके बाद भारती फिर मद्रास चले आए। इस समय "सुदेश मित्रन" का सम्पादन ए. रंगस्वामी अय्यंगार नामक प्रसिद्ध विद्वान व देशभक्त करते थे। उन्होंने भारतीको फिर अपने कार्यालयमें ले लिया और उन्हें उस पत्रका उपसम्पादक बनाया। पत्र-सम्पादनके साथ वे सार्वजनिक कार्योंमें भी भाग लेते थे। हमारे देशमें उन दिनों मजदूरोंका संगठन नया-नया शुरू हो रहा था। उसमें भारतीने बड़ी दिलचस्पी ली थी।

## गाँधीजीसे भेंट

सन् १९१९ के आरम्भमें गाँधीजीने राउलेट कानूनके विरुद्ध बड़ा प्रबल आन्दोलन शुरू किया था। उसीके सम्बन्धमें वे उस साल मद्रास पधारे। उस समय भारती उनसे मिलने गए। उनका गाँधीजीसे परिचय नहीं था न कोई उनका परिचय देनेवाला ही था। उस समय उनके गाँधीजीके पास जानेकी कोई बात ही नहीं थी। वे चुपचाप अचानक गाँधीजीके कमरेमें प्रविष्ट हुए और जाकर गाँधीजीके पास बैठ गए। उस समय उस कमरेमें राजाजी स्वर्गीय सत्यमूर्ति रंगस्वामी अय्यंगार आदि उपस्थित थे। वे सब भारतीके साहससे दंग रह गए। किसीने उनका गाँधीजीसे परिचय नहीं कराया। भारतीने न नमस्ते कहा न कोई भूमिका बाँधी। उन्होंने अपना परिचय भी नहीं दिया बोले—"मिस्टर गाँधी! आज शामको एक सभामें मैं भाषण देनेवाला हूँ क्या आप उस सभाके अध्यक्ष बनेंगे? गाँधीजीने महादेव भाईको बुलाकर शामके कार्य-कलापके सम्बन्धमें पूछा तो विदित हुआ कि उन्हें उस समय अन्यत्र जाना था। उन्होंने भारतीसे कहा—"आज तो नहीं हो सकता कल हो तो कैसा रहेगा?" भारतीने कहा—"यह नहीं हो सकता। अच्छा मैं विदा लेता हूँ। आप जो आन्दोलन शुरू कर रहे हैं वह देशके लिए बड़ा हितकर होगा। आपको मेरा आशीर्वाद है।" यह कह कर वे चले गए। बापूजी कुछ विस्मित-से हो गए। उन्होंने उस समय वहाँ उपस्थित लोगोंसे पूछा कि ये कौन हैं? राजाजीने जवाब दिया—"ये हमारे तमिल

देशके राष्ट्रीय कवि हैं।" बापूजीने पूछा— क्या इस तमिल देशमें ऐसा कोई नहीं है जो प्रेमके साथ इस कविकी सेवा-सुश्रूषा कर सके?

### भारतीका हिन्दी-प्रेम

सन् १९१८ में बापूजीने दक्षिण भारतमें हिन्दी प्रचारका कार्य आरम्भ किया था। मद्रासके लोगोंको हिन्दी भाषा सिखानेके लिए उन्होंने अपने पुत्र देवदास गांधीको मद्रास भेजा था। देवदास गांधीने तिरुवल्लिक्केणि नामक प्रसिद्ध मोहल्लेमें एक हिन्दी वर्ग चलाया। यह वर्ग मंडयम् श्री श्रीनिवासाचार्य नामक प्रसिद्ध देशभक्तके घरपर चलता था। श्री श्रीनिवासाचार्य पाण्डिचेरीमें भारतीके साथ रहते थे और स्वदेशी स्टीम नेविगेशन कम्पनी भारत भण्डार और अन्य राष्ट्रीय-सेवा-कार्योंमें बहुत अधिक धनकी हानि सहन कर चुके थे।

देवदास गांधीके मद्रास आनेपर गांधीजीने दक्षिणसे श्री हरिहर शर्मा और उनके साथ कुछ अन्य नवयुवकोंको हिन्दी सीखनेके लिए प्रयाग भेजा था। हिन्दीकी शिक्षा पूरी करके हरिहर शर्माके मद्रास लौटनेपर देवदास गांधीने इन्हें हिन्दी प्रचारका काम सौंप दिया और वे अपने पिताके पास वापस चले गए। इसी समय श्री भारती फिर मद्रास आ पहुँचे थे। श्री हरिहर शर्माजी पहलेसे ही भारतीसे परिचित थे शर्माजी भी "स्वदेशी" लोगोंमें मिले हुए थे शर्माजीकी धर्मपत्नी गोल्लीदेवी भी कडयम् गाँवकी हैं। भारतीकी पत्नी चेल्लम्मा भी इसी गाँवकी थीं। इसी नाते वे हरिहर शर्माके कार्योंमें अभिरुचि प्रकट करने लगे। भारती स्वभावसे ही हिन्दी-प्रेमी थे। इसी कारण उन्होंने अपनी पुत्रीको हिन्दी वर्गमें भेजना शुरू कर दिया। तिरुवल्लिक्केणिका "पार्थ सारथि" मन्दिर बड़ा प्रसिद्ध है। उस मन्दिरके सामने कुछ बाईं ओरके घरमें ही हिन्दी वर्ग चलता था। उस मन्दिरके पीछेकी ओर एक किरायेके मकानमें भारतीजी रहते थे।

समानता सम्बन्धी उनकी दृष्टि इतनी विशाल थी कि वे कौए और गौरैयाको भी मानव जातिके समान ही मानते थे। उन्हें पूरा विश्वास था कि प्रेमसे हिंस्र जन्तुओंको भी शान्त बनाया जा सकता है।

दक्षिण भारतके बड़े-बड़े मन्दिरोंमें हाथी पालनेकी प्रथा है। तिरुवल्लिक्केणिके मन्दिरमें एक हाथी था। भारती बहुधा प्रति दिन हिन्दी वर्गमें जानेके बाद मन्दिरके उस हाथीके पास भी जाते और उसको कुछ फल आदि खिलाते थे। एक दिन हाथीने उनको अपनी सूँड़से ठेल दिया। वे गिर गए। उन्हें कुछ हल्की-सी चोट आई। उनके कुछ मित्रोंने उनको वहाँसे हटाकर उनके घर पहुँचा दिया। उसके पहले भी उनका स्वास्थ्य बहुत सन्तोषप्रद नहीं था। सन् १९२१ सितम्बर, ११ तारीखको ३९ वर्षकी अल्पायुमें उनका देहान्त हुआ।

भारतीका व्यक्तित्व

भारती बड़े हँसमुख उदार-हृदय और स्वतन्त्रता-प्रिय थे। उनका आत्माभिमान तो ऐसा था कि बहुत अधिक संकटमें होनेपर भी वे किसीसे कुछ माँगते नहीं थे। ऐसी परिस्थिति पैदा कर देते थे कि दाता बोध नहीं मानने लगते थे कि कवि हमसे धन ग्रहणकर हमारा उपकार कर रहे हैं। वे कभी दाताके हाथसे दान इस तरह ग्रहण नहीं करते थे कि उनका हाथ नीचे रहे और दाताका ऊपर। दाताको अपना हाथ बढ़ाकर अपनी हथेलीपर दानकी रकम रखनी पड़ती थी— भारती वह रकम उठा लेते थे। वे कहते थे— यह अहंभाव नहीं है—यह कवि गौरवकी रक्षा है। यदि मैं दाताका हाथ ऊपर आने दूँ तो वह समझने लगेगा कि धनी कविसे बड़ा है। याचक दीन होकर दाताका दान ग्रहण करे तो उसमें न याचकका गौरव है और न दाताका महत्व।"

पाण्डिचेरीमें कृष्णस्वामी चेट्टियार नामक एक सज्जन थे। (तमिल प्रदेशके वैश्य लोगोंके नामके साथ "चेट्टि"—आदरसूचक 'आर' जोड़कर 'चेट्टियार' —शब्द जोड़ा जाता है।) वे भारतीके बड़े भक्त थे। वे भारतीसे अक्सर मिलने आते थे और उनके साथ कुछ समय बिताकर विदा होनेके पूर्व कुछ रुपये देकर जाया करते थे। एक बार भारतीको पैसेकी बड़ी आवश्यकता थी। रुपयोंके लिए उनका काम रुक गया था। संयोगवश उसी दिन वहाँ चेट्टियार आ पहुँचे। भारतीने कहा—"आओ भाई चेट्टियार! रोज गीत सुना करते हो! आज कहानी सुनो।"

चेट्टियारने कहा— आप जो भी सुनायेंगे मैं सुनकर धन्य हो जाऊँगा।"

भारतीने कहा—कहानी पुरानी है—सुनो। दो मित्र थे। एक था चेट्टि और दूसरा किसान था। दोनों कामपर कहीं गए थे। चूँकि रास्तेमें भयानक जंगल पड़ता था और रास्तेमें लुटेरोंका बड़ा डर था वे वहाँका काम पूरा करके जल्दी ही लौटना चाहते थे। पर काम जल्दी पूरा नहीं हुआ इसलिए उन दोनोंको वापस आनेमें देर हो गई। घर तक पहुँचते-पहुँचते अँधेरा हो गया।

इतनी कहानी सुनाकर भारतीने पूछा—क्यों चेट्टियार! कहानीको रोचक बनानेके लिए लुटेरोंको अभी बुला लूँ या जरा ठहर जाऊँ?

चेट्टियारने कहा—आप कलाकार हैं चाहे जब बुला सकते हैं। मैं तो आपके साथ चलनेवाला बटोही हूँ। मुझे किसी बातका डर नहीं है क्योंकि आप मेरे साथ हैं।

भारतीने कहा—वाह! वाह! इसीको कहते हैं दिलेरी! तुम बड़े बहादुर हो। अच्छा तो सुनो आगे। लुटेरोंने किसानको खूब मारा उसके पास जो कुछ था, वह सब छीन लिया। यह देखकर चेट्टि अचानक गिर गया। यह

भी मालूम करना कठिन था कि उनकी साँस चल रही है या नहीं। जब डाकू किसानको लूट चुके तब चेट्टीकी यह दशा देखकर आपसमें बातचीत करने लगे—चलो छोड़ो इस घबड़ो। मरेको क्या मारना है। चेट्टि झट बोल उठा—क्यों भाई! तुम्हारे यहाँके सब कमरमें दस रुपये बराबर रखते हैं क्या?

इतनी कहानी सुनानेके बाद भारतीने पूछा—क्यों भाई चट्टियार! कहानी ठीक तो है?

चट्टियारने कहा—मैं क्या जानूँ कि कहानी ठीक है या नहीं। आप सज्जन लोग ही कहेंगे। उस चेट्टीकी बात तो मैं नहीं जानता। पर मेरी कमरमें दस रुपए हैं लीजिए।

यह कहकर उसने अपनी कमरसे दस रुपयेका नोट निकाला और भारतीके सामने रख दिया।

भारतीने कहा—कहानीके लुटेरे रातके समय अँधेरेमें लूटा करते थे मैं तो दिन-दहाड़े लूटता हूँ। यह कहकर वे हँसने लगे। भारतीको चट्टियार जिस प्रकार देख रहे थे उससे यह साफ मालूम होता था कि उनके मनमें भारतीके प्रति कितनी श्रद्धा थी।

महात्माओंके आचार-विचार ही अलग होते हैं। शुरू-शुरूमें लोग उन्हें ठीकसे समझ नहीं पाते। उनकी निन्दा या अवहेलना करते हैं। पर कुछ समय बाद वे ही लोग उन महात्माओंकी पूजा करने लगते हैं। भारतीके जीवनमें ऐसी अनेक घटनाएँ घटीं जिनसे जन-साधारण ही नहीं उनके सगे-सम्बन्धी भी उन्हें पागल समझते थे। आज उन्हीं घटनाओंके कारण कविकी महिमा गाई जा रही है।

एक बार पाण्डिचेरीमें एक लड़का भारतीके देखनेमें आया। उसको लोग पागल मानते थे। वह चिल्लाता या बकता तो नहीं था पर सदा मौन रहता था। वह कुछ समझता नहीं था। भारतीने कहा इसे प्रेमसे पाल-पोसकर ठीक किया जा सकता है। लोग उनका उपहास करने लगे। परन्तु भारतीकी संगतिमें रहनेके कारण कुछ दिन बाद यह लड़का बोलने लगा और बातें समझने लगा। इस घटनाके बादसे सभी भारतीकी प्रशंसा करने लगे।

वैदिक धर्म वर्णाश्रम धर्म पुराण-इतिहास आदिपर भारतीकी श्रद्धा अवश्य थी पर वे अंध परम्पराका खण्डन करते थे। जाति भेदको तो वे मानते ही नहीं थे। बहुत दिन पहले ही उन्होंने यज्ञोपवीत पहनना छोड़ दिया था। वैसे यज्ञोपवीतका त्याग दक्षिण भारतीय ब्राह्मणोंमें अत्यन्त निन्दनीय माना जाता है। भारतीको भी इस बातपर कड़ी निन्दा सहन करनी पड़ी थी।

व. रा. (स्वर्गीय व. रामस्वामी) नामक प्रसिद्ध तमिल लेखकने अपनी "महाकवि भारतीयार" नामक भारतीकी जीवनीमें एक घटनाका वर्णन किया है। उसका सरल भावार्थ यों है —

"एक दिन सवेरे करीब आठ बजे मैं अरविन्दके आश्रमसे निकलकर भारतीके घर जा पहुँचा। वहाँ कई लोग एकत्रित थे। बीचमें एक होमकुण्ड था जिसमेंसे धुआँ निकल रहा था। कुछ लोग वेदपाठ कर रहे थे। वहीं होमकुण्डके पास भारती विराजमान थे। उनके पास ही कनक लिंगम नामक हरिजन बालक भी बैठा था। उस समय प्रोफेसर सुब्रह्मण्यम जैसे कई प्रतिष्ठित लोग भी वहाँ उपस्थित थे।

"मैं जाकर प्रोफेसर साहबके पास बैठ गया। मैंने धीरेसे उनसे पूछा— यह क्या हो रहा है? उन्होंने कहा—कनक लिंगमका यज्ञोपवीत संस्कार हो रहा है। अब गायत्रीका उपदेश होनेवाला है। मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ। मैंने फिर प्रोफेसर साहबसे पूछा—भारतीके पास बैठा हुआ बालक ही क्या हरिजन बालक— कनक लिंगम नामक वह बालक है जिसका यज्ञोपवीत हो रहा है! उन्होंने कहा— वही है भाई, देखो भारती खुद लड़केको गायत्रीका उपदेश दे रहे हैं।

"मुझे बड़ा आश्चर्य हुआ। कुछ ही महीनों पूर्व एक बार भारतीने मुझसे अनुरोध किया था कि मैं अपना यज्ञोपवीत उतार दूँ। वे खुद बहुत दिनोंसे यज्ञोपवीत नहीं पहनते थे। यह कैसी बात है? स्वयं यज्ञोपवीत नहीं पहनते और मुझे तो यज्ञोपवीत उतार देनेकी सलाह देते हैं और अब जिस हरिजन बालकको यज्ञोपवीत पहनानेके लिये ऐसा आडम्बर रच रहे हैं।

"मैं मौन बैठा रहा। भारतीने मेरी ओर देखा तक नहीं। गायत्रीका उपदेश पूरा होनेपर उन्होंने कनक लिंगमसे कहा—बेटा! आजसे तुम ब्राह्मण हो। तुम निर्भय रहो। किसीसे मत डरो। यदि कोई तुमसे यह पूछे कि तुम्हारा यज्ञोपवीत संस्कार करानेका साहस किसने किया तो तुम निर्भय होकर मेरा नाम बता सकते हो। किसी भी परिस्थितिमें यह जनेऊ न उतारना।

"भारतीका यह अनूठा उपदेश सुनकर मैंने चारों ओर एक नजर डालकर देखा कि कहीं लोग मन-ही-मन हँस तो नहीं रहे हैं। पर सबके चेहरोंपर मैंने भारतीके विचारोंके समर्थनका ही भाव पाया। उपनयनके कार्यक्रमके अनन्तर सभी लोग पान-सुपारी ग्रहण कर विदा हुए। कनक लिंगमको उसके घर तक पहुँचानेके लिए भारतीने अपने एक मित्रको भेजा।

"जब सब लोग चले गए तब भारतीने अपना यज्ञोपवीत निकाल डाला। हँसते हुए मेरे पास आकर बोले—क्यों क्या बात है? मैंने कहा—दो विवाहित पत्नियाँ (तमिल प्रदेशमें रुक्मिणी और सत्यभामा श्रीकृष्णकी धर्म पत्नियाँ मानी

जाती है।) और दस हज़ार गोपिकाओंके साथ क्रीड़ा करनेवाले श्रीकृष्ण नित्य ब्रह्मचारी माने जाते हैं। आपका यह ब्रह्मोपदेश (गायत्रीका उपदेश) भी कुछ ऐसा ही मालूम पड़ता है। भारतीने कहा—जिसको संसार ब्राह्मण मानता और जानता है उसके लिए जनेऊ आवश्यक नहीं है। हमारे-तुम्हारे लिए यह अनावश्यक है। नवीन ब्राह्मण बालक कनकलिंगमके लिए यह नितान्त आवश्यक है। जिस समय मैं उसको जनेऊ पहना रहा था उस समय मेरा भी जनेऊ पहनना आवश्यक था। यह काम पूरा हो जानेपर अब उसकी आवश्यकता नहीं रह गई है। मैं उसको उतार रहा हूँ।"

भारती स्वभावसे अत्यन्त उदार थे। स्वयं कष्ट उठाते रहनेपर भी माँगनेवालेको निराश न करते। अपना नये वस्त्र गर्म कमीज सब संपत्ति गरीबोंको दे डालते थे। हमारे यहाँ जैसे रिक्शा गाड़ी चलती है, वैसे ही पाण्डिचेरीमें उन दिनों "पुश कार्ट" नामक गाड़ी चलती थी। यह गाड़ी आगेसे खींची नहीं जाती थी पीछेसे ढकेली जाती थी—इसीलिये उसका नाम पुश (Push) गाड़ी पड़ा। ऐसी गाड़ी चलानेवालोंमें सदा होड़ रहा करती थी कि कौन भारतीको अपनी गाड़ीमें ले जाएगा।

### भारतीका सन्तोष

भारतीको जीवनभर आर्थिक कठिनाई सहनी पड़ी। पर इस कारणसे वे कभी विचलित नहीं हुए। ज्ञान रथम् उनका एक उत्कृष्ट गद्य-काव्य है। अपने ज्ञान रूपी रथपर सवार होकर वे उपशान्ति लोक, गंधर्व लोक, सत्य लोक और धर्म लोकका पर्यटन करते हैं। इन लोकोंके बीचमें मृत्यु लोकका भी वर्णन करनेका अवसर कविने निकाला है। उसमें उन्होंने अपने कुटुम्बकी स्थितिका बहुत ही सजीव और सुन्दर वर्णन किया है। उनकी पत्नी उनके सामने आवश्यक वस्तुओंकी सूची पेश करती है—कविने अंदाज लगाया कि उस एक दिनकी आवश्यकताकी पूर्तिके लिए उन्हें कम-से-कम अढ़ाई लाख रुपयोंकी आवश्यकता होगी।

भारती "मिथ्यावाद" का खण्डन करते थे। उन्होंने कहा है—"क्या इस संसारको मैं सपना मानूँ? क्या मेरी रूपवती पत्नी निरी माया है? सोनेके खिलौने-सी मेरी दो पुत्रियाँ क्या सपने हैं? नहीं मैं यह नहीं मान सकता।" भारती सौन्दर्यके उपासक थे। पर उनकी सौन्दर्य भावनामें कामुकता नहीं थी। सुख भोगके प्रेमी अवश्य थे पर सुख भोगमें इन्द्रियोंके अधीन होना वे सह नहीं सकते थे। उनका विश्वास है कि ईश्वरने सबको सुखी रहनेके लिए पैदा किया है। हम अपने सुखके साथ दूसरोंके सुखका प्रयत्न करें तभी हम सच्चे आस्तिक बनेंगे। उन्होंने कहा है —

"तनि ओरुवनुक्कुण विलै एनिल
जगत्तिनै अलित्तिडुवोम।

किया करती थी। संयोगवश मैं एक राजकुमारसे मिली। मेरा उससे प्रेम हो गया—मैं उससे भी मिल लिया करती थी। एक बार इन सारी बातोंका भेद खुल गया तो तीनों प्रेमी आपसमें लड़कर मर गए। वही शिकारीकी पुत्री अब कोयल बनी, चक्रमदास बैल बना, हनुमानदास बन्दर बना और राजकुमार तुम स्वयं हो। एक साधुने मुझसे कहा था कि मैं तुमसे अवश्य मिलूँगी। कोयलकी बात सुनकर कवि प्रेम-मग्न हो गया। उसने अपने हाथ बढ़ाए। कोयल उसके हाथोंमें आ गिरी। कविने उसे अपनी छातीसे लगा लिया। देखा—यह तो कोयल नहीं रूपवती युवती है। अचानक कवि जाग उठा। उसको ख्याल आया कि वह कल्पनामें निरा स्वप्न देख रहा था।

भारतीकी कविताओंको चार हिस्सोंमें बाँटा जा सकता है—देश-भक्तिके गीत, देव भक्तिके गीत, रचनात्मक काव्य और फुटकर काव्य। उनके सैकड़ों निबन्ध हैं। उनकी कई कहानियाँ हैं। वैशाक्तम् एक कहानी है जिसमें यह सिद्ध किया गया है कि वैष्णव और शाक्तके मेलसे वैशाक्तम् बनता है।

भारतीके जीवन-कालमें किसीने उनपर ध्यान नहीं दिया। उनकी मृत्युके बाद ही उनके साहित्यकी महिमा बढ़ी है। हम निस्संकोच कह सकते हैं कि कम्ब कविके बाद भारती ही हुए, जिनकी छाप तामिल साहित्यपर बहुत गहरी पड़ी है।

• • •

६ जब मैं कन्या थी तब (कन्या पर्वमें उन दिनों) मेरे कानोंमें चारों ओर चलनेवाली (अनेकों दिशाओंकी) अनेकों बातें पड़ी थीं। उनके न जाने क्या-क्या नाम थे। वे स्वयं मिटकर नष्ट हो गई।

७ पिताकी कृपाके बलसे और प्राचीन उत्तम कवियोंके तपके बलसे आजतक काल मेरी ओर दृष्टि उठाते हुए भी डरता था।

८ आज मने एक बात सुनी। हाय! मेरे प्यारे बच्चो! अब मैं क्या करूँ? आज बोलनेकी योग्यता न रखनेवाले एक व्यक्तिने ऐसी बात सुनाई। सुनाई क्या, मानों मुझे मार ही डाला।

९ "नई-नई कलाएँ, पञ्च भूतोंके कार्यकलापके मर्म (आदिसे सम्बन्ध रखनेवाला साहित्य) आदिकी पश्चिममें खूब उन्नति हो रही है। वे विशद कलाएँ तमिलमें नहीं हैं।"

१० 'वे बतलाई नहीं जा सकती हैं। उन्हें व्यक्त कर बतलानेकी शक्ति तमिलमें नहीं है। अब धीरे धीरे तमिल मर जाएगी। परिणामतः वे पाश्चात्य भाषाएँ अब दुनिया भरमें फैलेंगी।

११ एयन्ब पेबे उरत्तानु-मा
इन्ब बली एनबकोयुबिडसामो
सेमिडुबीर् एहह् बिक्कुम-कली
सेल्वंपळ् यापुम कोणार्मदणु सेपीर् ।

१२ तम्मै मबळ् बलियासुम-बपु
सारव पुत्मवर् सब बलिम्यासुम
इम्ब पेबमपवि तोरुम-पुगप्
पुरिम्पुवि मिसै पट्म इरूपेन् ।

---

११ उस भाग्यहीन यह सब कहा। हाय! हाय! मैं क्या इस निन्दाके योग्य हूँ? (मेरे बच्चो!) तुम लोग आठों दिशाओंमें चले जाओ। कलाकी जितनी सम्पत्ति मिले लाकर यहाँ (तमिल साहित्यमें) एकत्रित करो।

१२ पिताकी कृपाके बलसे और आपके उत्तम विद्वानोंके तपके बलसे मैं इस महान अपयशसे बच जाऊँगी। उत्तम कीर्ति पाकर मैं अमर बनी रहूँगी।

---

## २ तमिष्

१ यामरिन्द मोयिगळिले तमिष् मोयिपोल्
इनिदावदेंगुम काणोम्
पामररायु, विलंगु गळाय् उलगनैत्तुम
इगष्चि सोल पान्मै केट्टु
नाम मनु तमिष् रेनक्कोण्डु इगु
वाष् न्दिडुदल नन्रो ? सोल्लीर् !
तेमदुर तमिष् ओसै उलग मेलाम
परवुम वगै सेय्दल् वेण्डुम ।

२ यामरिन्द पुलवरिले कम्बनैप्पोल
वळ्ळुवर् पोल् इळंगोवै पोल्
भूमितनिल् यांगणुमे पिरन्दतिल्लै
उण्मै वेरुम पुगष् चि इल्लै ।
ऊमैयराय् सेविडर्गळाय् कुरुडर्गळाय्
वाष्गिन्रोम , ओरु सोल केळीर्
सेम मुरवेण्डु मेनिल तेरुवेल्लाम
तमिष् मुषक्कम सेयिगिडुवीर् ।

## ९. तमिल

इस कवितामें कवि तमिल भाषाकी महिमा गाकर आजकलके तमिल लोगोंकी दुर्गतिका वर्णन करता है और समझाता है कि उनका क्या कर्तव्य है। तमिल लोगोंकी जो बात है वह सभी भाषा भाषियोंके लिए लागू है।

१ हम जितनी भी भाषाएँ जानते हैं उनमें तमिल भाषाके समान मधुर कहीं कोई दूसरी भाषा नहीं है। (ऐसी उत्तम भाषा पाकर भी) हमें तुच्छ होकर, पशु तुल्य होकर सारे संसारकी निन्दाके पात्र होकर अपने बड़प्पनसे भ्रष्ट होकर नाम मात्रके लिए "तमिल-वाला" कहलाते हुए रहना क्या अच्छा है? हमें ऐसा प्रयत्न करना चाहिए कि मधु-सा मिठास सींचनेवाली तमिलकी आवाज संसार भरमें फैले।

२ हम जितने कवियोंसे परिचित हैं उनमें 'कम्ब' के समान "वल्लुवर" के समान और "इळंगोवे" के समान दुनिया भरमें कहीं कोई पैदा नहीं हुआ है। यह सत्य है, यह झूठी बड़ाई नहीं है। (अब) हम लोग गूंगे होकर, बहरे होकर अन्धे होकर रहते हैं। एक बात तो सुनिए, यदि सुसभ्यतापूर्वक रहना हो तो गली-गलीमें तमिल भाषाकी धूम हो।

३ अन्य देशोंके उत्तम विद्वानोंके शास्त्रोंका तमिलमें अनुवाद करना चाहिए। अमर कीर्ति पा सकें—ऐसी नई रचनाएँ तमिलमें रचनी चाहिए। छिप छिपे ( घर बैठे ) आपसमें अपनी पुरानी बड़ाई सुनानेमें कोई गौरव नहीं है। उत्तम पाण्डित्य तो वही है जिसके सामने विदेशी लोग सिर झुकाएँ।

४ हृदयमें यदि सच्ची ज्योति जगे तो जिह्वापर ज्योति चमकेगी। यदि बाढ़के प्रवाहकी तरह कलाकी और कविताकी बाढ़ बढ़े तो गड्ढेमें पड़े हुए अंधे सभी दृष्टि पाकर उत्तम पद (आदरणीय स्थान) पाएँगे। सुमधुर तमिल-अमृतका स्वाद लेनेवाले यहाँ देवताओंका गौरव पाएँगे।

---

## ३ वन्दे मातरम्

यह गीत उन दिनोंमें रचा गया जब 'वन्दे मातरम्' का उच्चारण भी राजद्रोह माना जाता था।

वन्दे मातरम् कहें! 'महान् भूमि माताको सिर झुकाएँ" कहें।

१ हम जाति या धर्मको महत्व नहीं देंगे। यदि उत्तम जन्म इस देशमें प्राप्त कर लिया हो तो फिर ब्राह्मण हो या किसी अन्य कुलका—सब समान हैं।

२ कुछ हरिजन हों तो क्या वे हमारे ही साथ यहाँ नहीं रहेंगे? क्या वे चीनवाले बन जाएँगे? अन्य देशवालोंके समान क्या वे हानि पहुँचाएँगे?

३ हममें हजार जातियाँ हैं, तो (इस बातको लेकर) अन्योंका दखल देना कहाँकी नीति है? एक माँके पेटसे उत्पन्न भाई आपसमें लड़ लें तो भी क्या वे (एक दूसरेके) सहोदर नहीं हैं?

४ अगर हम एक होकर रहें तो हमारा (कुशल) जीवन है। यदि हमारी एकता टूट जाय तो हमारा पतन है। यह बात अच्छी तरह जान लेनी चाहिए। यह ज्ञान यदि हमें हो जाय तो फिर हमें किस बातकी कमी रहेगी?

# भारत देश

स्वतंत्र भारतका उद्देश्य क्या है? इसकी कल्पना कवि भारतीने आजसे पचास वर्ष पूर्व यों की थी —

भारत देशका नाम लेनेवाले अभावके भयको नष्टकर दुख और शत्रुतापर विजय पाएँगे।

१ हम शुभ्र हिमाचलपर सैर करेंगे पश्चिमके समुद्रोंपर जहाज चलाएँगे निचले प्रदेशोंमें मन्दिर बनाएँगे— भारत देश (हमारा) कहकर (ताल) भुजा ठोकेंगे।

२ सिंहल द्वीप तक एक पुल बनाएँगे, (श्रीरामचंद्र द्वारा पूर्व निर्मित) सेतुको ऊँचा बनाकर सड़कें बनाएँगे। बंगमें जानेवाले पानीके आधिक्यको लेकर बीचके प्रदेशोंकी खेती बढ़ाएँगे।

३ खोद-खादकर सोना और अन्य अनेक द्रव्य निकालेंगे। आठों दिशाओंमें जाकर उन्हें बेचेंगे और इच्छित वस्तुओंको ले आएँगे।

४ मोती निकालनेका काम दक्षिणी समुद्रमें होता है। वहाँ अनेक देशोंके व्यापारी आएँगे और हमारे पसन्दकी चीजें हमें देकर हमारी कृपा चाहेंगे।

५ सिन्धु नदीपर चाँदनी रातमें केरल प्रदेशकी नवयुवतियोंके साथ सुन्दर तेलुगु (भाषा) के गीत रचकर (गाते हुए) नाव चलाकर आनन्द मनाएँगे।

